कक्ष में कोई देवता स्वयम् बैठा है जो निश्चय ही मेरी मौन पूजा से ही सन्तुष्ट रहता है।' इतना ही नहीं बाणभट्ट तो अपने हृदय के निभृत कक्ष को भी खोल कर इस प्रकार दिखला देता है—"मेरे मानस को निपुणिका के दर्शन ने एकदम उत्तरल बनाया ही नहीं ऐसा कहना असत्य होगा। मैंने उसकी मानसी मूर्ति की कितनी आराधना की है, यह मेरा अन्तर्यामी ही जानता है। निपुणिका के प्रति बाणभट्ट का यह आकर्षण यह प्रेम मांसल और स्वार्थमय नहीं कहा जा सकता क्योंकि वह रूप से तो बहुत बढ़ी चढ़ी नहीं थी—'वह बहुत अधिक सुन्दरी नहीं थी।' जिस प्रकार भट्टिनी के प्रति उसी प्रकार बाण का प्रेम निपुणिका के प्रति भी सहानुभूति के गर्भ में प्रविष्ट हुआ था। जिस प्रकार घृणा, घृणा को पैदा करती है उसी प्रकार प्रेम, प्रेम को पैदा करता है। बाण की सहानुभूति ने निपुणिका के हृदय को जीत लिया था और निपुणिका ने एक निगूढ़ प्रेम के पर्दे में अपनी सेवाएँ—अपना सर्वस्व बाण को सौंप दिया था। बाण के अपने शब्द ही इसका प्रमाण हैं— 'हाय निपुणिका का जीवन दुःख की भट्ठी में जलते कटा है। मैं उसकी क्या सेवा कर सका हूँ। आज मेरी ही प्राण-रक्षा के लिए उसने सम्मोहन के प्रति प्रणय की बलिवेदी पर अपने को होम दिया है।" इन शब्दों से स्पष्ट है कि निपुणिका के प्रति बाण की सहानुभूति है, कृतज्ञता का भाव है और प्रतिसमर्पण की भावना का आभास भी है। यही निगूढ़ और अस्पष्ट प्रेम है।

बाणभट्ट और भट्टिनी का प्रेम भी गूढ़ और अस्पष्ट है। बाण जिसको जानता तक नहीं है उसी के प्रति उसकी उत्सर्ग-तत्परता का अर्थ प्रेम नहीं तो और क्या है? दया और सहानुभूति से आविर्भूत बाण का प्रेम भट्टिनी के गुणों की प्रशंसा के मार्ग में अभिमान की किसी सीमा तक पहुँच जाता है। उसी प्रकार भट्टिनी भी बाण की प्रशंसक है। वह भट्ट के प्रति कृतज्ञ है और भट्ट के प्रति उसकी ममता भी है किन्तु उस ममता में कोई दुर्गन्ध नहीं है सुगन्ध अवश्य आती है। भट्टिनी के प्रति बाण का आचरण निपुणिका के इन मार्मिक शब्दों की प्रतिक्रिया है— 'भट्ट यह अशोक-वन की सीता है तुम उसका उद्धार करके अपना जीवन सार्थक करो' और प्रथम प्रतिक्रिया इन शब्दों में प्रकट होती है— 'मैं समझ गया, प्राण देना या लेना जरूरी नहीं है पर लेना या देना पड़ ही जाय तो नुकसान क्या है।' बाण भट्टिनी के प्रति आरम्भ से ही श्रद्धावान् है। प्रथम दर्शन के समय भट्टिनी के प्रति बाण का भावाभाव इन शब्दों में लक्षित होता है— 'इसी महावराह की मूर्ति के नीचे इस अन्तःपुर की नई वधू' और हमारी अशोक-वन की सीता' ध्यानस्थ बैठी थी।' अहा, यह कैसी अपूर्व पवित्रता है। यहाँ क्या मुनियों की ध्यान-सम्पत्ति ही पुञ्जीभूत होकर वर्तमान है या रावण के स्पर्श-भय से भागी हुई कैलास पर्वत की शोभा ही स्त्री-विग्रह धारण करके विराज रही है या मन्दाकिनी की धारा ने ही यह पवित्र रूप धारण किया है।' इन शब्दों में प्रेम की अभिव्यंजना स्पष्ट है, किन्तु प्रेम की निगूढ़ता भी स्पष्ट है। बाण स्वयं कहता है— 'भट्टिनी के सामने मुझ में एक प्रकार की मोहनकारी जड़िमा आ जाती है। बाणभट्ट के इन निगूढ़ शब्दों

में तो प्रेम और भी निगूढ़ दिखायी पड़ता है— 'फिर भी इधर मेरा चित्त जड़ होता जा रहा है बुद्धि मुक्त होती जा रही है और मस्तिष्क पोषा हो रहा है। आखिर वह कौनसा मनोविकार है जो मेरे चित्त को जड़ बना रहा है और मेरी बुद्धि को मोहग्रस्त बना रहा है। मेरे लिए इसका उत्तर पाना कठिन हो रहा है। आज मैं स्वयं अपनी समस्या हो रहा हूँ।

वास्तव में वह समस्या नहीं है प्रेम की महत्ता और निगूढ़ता है। दोनों हृदय खिंच रहे हैं, बहुत पास आ गये हैं। यह एक निगूढ़ सत्य है जिससे दोनों हृदय परिचित हैं। इससे भी अधिक विचित्र बात तो यह है कि प्रेम केवल बाण या निपुणिका अथवा बाण या भट्टिनी के बीच ही नहीं है वरन् निपुणिका और भट्टिनी में भी उतना ही महत्त्व और निगूढ़ है। यहाँ भी प्रेम का आविर्भाव सहानुभूति और कृतज्ञता में होता है और दो आश्रयों का एक ही आलंबन होते हुए भी दोनों में किसी ईर्ष्यात्मक विकार का आविर्भाव नहीं होता यह इस प्रेम की विशेषता है। जिस प्रकार बाण और भट्टिनी के मध्य निपुणिका उनके प्रेम की साधिका है उसी प्रकार बाण और निपुणिका के मध्य भट्टिनी उनके प्रेम की साधिका है। भट्टिनी के करुण कातर स्वर में निकलते हुए ये शब्द इसका ज्वलन्त प्रमाण हैं— 'निपुणिका ने कुछ अनुचित कहा हो, तो मन में न लाना। वह मुझे अपने प्राणों से भी अधिक प्यार करती है। तुम्हारे ऊपर उसकी जो अपार श्रद्धा है उसका प्रमाण तो मिल ही चुका है।" निपुणिका भी भट्टिनी का कोई अनिष्ट सहन नहीं कर सकती। इसीलिए वह अनुनय के स्वर में भट्ट को समझाती है— 'मिउनियों की बात छोड़ो × × ×, पर भट्टिनी बालिका हैं। उन्हें संसार की कटुता का लेशमात्र भी ज्ञान नहीं है।'

इस प्रेमत्रियी के प्रेम की महत्ता और निगूढ़ता को बाण के ये शब्द अधिक अच्छी तरह प्रकट कर देते हैं— "भट्टिनी ने निपुणिका को धीरे-धीरे अपनी ओर खींच लिया। वे बड़े प्रेम से उसके ललाट पर हाथ फेरती हुई बोली —'ना बहन ऐसा भी कहते हैं। भट्ट हमारे अभिभावक हैं उनको सब करने का अधिकार है। हमारे मंगल के लिए और सारे देश के मंगल के लिए उन्होंने जो कुछ भी किया है वह हमें मान्य होना चाहिये।"

इसके अतिरिक्त बाणभट्ट की आत्मकथा में एक और भी प्रेमत्रयी है जो इतनी प्रशंसा तो नहीं कही जा सकती किन्तु महत्त्व प्रेम भावना का संकेत अवश्य देती है और वह है सुचरिता तपस्वी तथा बाण से निर्मित प्रेमत्रयी। जिस प्रकार सुचरिता का प्रेम बाणभट्ट के प्रति पावन और श्रद्धामय है उसी प्रकार विरतिवज्र के प्रति भी है किन्तु विरतिवज्र के प्रति उसका प्रेम-सम्बन्ध कहीं अधिक निगूढ़ है। महामाया और अघोर भैरव का गहन सम्बन्ध भी गूढ़ प्रेम की दुंदुभी है। एक ओर दोनों की साधना है और दूसरी ओर सहृदयता है। इसे प्रेम-साधना कहा जाये अथवा साधनात्मक प्रेम। यह एक उलझा हुआ रहस्य है। क्या यह गूढ़ प्रेम नहीं है?

यह है बाणभट्ट की आत्मकथा में निगूढ़ और महत्त्व प्रेम की स्थिति। इसमें प्रेम के अनेक रूप नहीं मिलते, प्रेम का विभाजन नहीं होता। यह प्रभु की भाँति एक और अनन्त है। जिस प्रकार अनेक पात्रों में पड़े हुए प्रतिबिम्ब से बिम्ब का एकत्व भ्रष्ट नहीं होता उसी प्रकार अनेक आधारों के होने से मौलिक प्रेम विभाजित नहीं होता। कथा में बाणभट्ट प्रेम का केन्द्र है। वहीं से चारों ओर प्रेम प्रसृत होता दीखता है। उस प्रेम की प्रतिक्रिया निपुणिका, भट्टिनी सुचरिता के प्रेम के रूप में होती है। दोनों पक्ष का प्रेम अहैतुक एवं स्वार्थरहित है। मानवता की पुकार इसी प्रेम के लिए है। इसी को आदर्श प्रेम कहते हैं। कथा के रचयिता ने हिन्दी उपन्यास के इतिहास में प्रेम संबंध में जो क्रांति की है वह अद्वितीय है, उसके आदर्श में मानवता का शाश्वत मधुर स्वर है।

आत्मकथा में आविर्भूत प्रेम की विशेषता उसकी उदात्तता है। यह सहानुभूति से उदित होकर उसीमें तिरोहित हो जाता है। प्रेम की सीमा कोई शर्त या धर्म नहीं है। ऐसी बात नहीं है कि प्रेम का प्रसार किसी एक ही स्तर पर होता हो। स्तर उसका प्रतिबन्ध नहीं है। वह तो मानवता जितना उदार है। नर लोक से किन्नर लोक तक एक ही रागात्मक हृदय की झलक दिखायी देती है। यहाँ तो उदारचित्त में वसुधा ही कुटुम्ब बन जाने की योग्यता रखती है।

बाणभट्ट की आत्मकथा का आरम्भ प्रेम के आविर्भाव का सूचक है और अन्त तिरोभाव का। इसी को उपसंहार में निगूढ़ और महत्त्व प्रेम की परिणति कहा गया है। साधारणतया प्रेम का जुड़ना और टूटना देखने में आता है किन्तु यहाँ जुड़ना और टूटना जैसी कोई चीज दिखायी ही नहीं पड़ती। हाँ यह दिखाई पड़ता है कि लेखक की दृष्टि में भट्ट निपुणिका और भट्टिनी—यही एक प्रेममयी त्रयी है। इसमें प्रेम जिस सहज रूप में आविर्भूत होता है उसी के अनुरूप सहजरूप में तिरोभूत भी हो जाता है। यदि आरम्भ के अनुरूप उसकी परिणति न होती तो प्रेम अपनी महत्ता को अक्षुण्ण न रख पाता और न वह अपनी उदात्तता और पावनता को ही सुरक्षित रख पाता। जिस पावन और वासनाहीन प्रेम से कथा का प्रारम्भ होता है उसकी परिणति भी पावन और वासनाहीन प्रेम में ही होती है। यदि प्रेम का आविर्भाव इतना सहज न होता तो उसका तिरोभाव अवश्य ही दुष्कर होता क्योंकि वासना का आरम्भ दुःखान्त होता है। यहाँ न दुःख है न सुख है, एक अनासक्ति का भाव है जिसमें मानवता का आग्रह और पावनता का प्रकाश है और ऐसे कथारम्भ के लिए यही उपयुक्त भी था।

# १२. नारी का महत्त्व

मानवता की अनेक समस्याओं में से नारी की समस्या भी प्रधान है। प्रत्येक युग ने नारी की उपेक्षा की। पुरुष ने उसके सही मूल्य को आँकने में भयंकर भूल की। विलासियों ने नारी को विलास की सामग्री समझा और विरक्तों ने नारी के शरीर को नरक-कुण्ड बतलाया। इतिहास ने यही कहा है— 'पुरुषों के समस्त वैराग्य के आयोजन, तपस्या के विशाल मठ, मुक्ति साधना के अनुष्ठानीय साधन नारी की एक वंकिम दृष्टि में ही तो ढह गये हैं। क्या यह दृष्टि सर्वनाशिनी नहीं है?' यह वह दृष्टिकोण है जो कुण्ठितों की सृष्टि को विकृतरूप देता है।

नारी के दुःख की थाह लेने का प्रयत्न किसी ने नहीं किया। उस दुःख का अनुमान शायद किसी ने नहीं किया। 'स्त्री के दुःख इतने गंभीर होते हैं कि उनके शब्द उनका स्पर्श भी नहीं कर सकते। उस मर्म-वेदना का किंचित् आभास सहानुभूति के द्वारा ही पाया जा सकता है।' साधारणतः जिन स्त्रियों को चंचल और कुलभ्रष्ट माना जाता है, उनमें एक दैवी शक्ति होती है। यह बात लोग भूल जाते हैं।

इसमें सन्देह नहीं है कि स्त्री में कुछ अपनी विशेषताएँ होती हैं जिनको पुरुष समाज उनकी दुर्बलता बतलाता है। कहा जाता है कि पुरुष नारी की अपेक्षा अधिक सक्रिय होता है। यदि स्त्रियाँ चाहें भी तो आत्मसम्मानहीन होकर कहाँ काम कर सकती हैं? कुछ लोग यह समझने की भूल कर जाते हैं कि 'यूरोप की स्त्रियाँ सब कुछ कर सकती हैं।' यह गलत बात है। वे भी पराधीन हैं। 'समाज की पराधीनता जरूर कम है पर प्रकृति की पराधीनता तो हटाई नहीं जा सकती।' इसके अतिरिक्त सहनशीलता भी नारी की एक विशेषता या दुर्बलता मानी जाती है। नारी अपने मर्यादा-स्थान को कलङ्कित हुए बिना नहीं भुला सकती। उसका आचरण संयम की सीमा नहीं तोड़ सकता। सुकुमार भावना नारी का प्रमुख परिचय चिह्न है।

मानव-समाज कितना विडम्बनीय है कि पशु, पक्षियों और वस्तुओं की तरह इसमें नारी का क्रय-विक्रय होता रहा है। प्राचीन भारत में नगरों में निकली देवी के हाटों, बिचवानों और सम्पदा के कुछ प्रमुख अड्डे होने से वहाँ नारियों की इज्जत बिकती थी। नारी की यह दुर्दशा जो आधुनिक भारत के लिए शायद अपरिचित नहीं रही लेखक के मर्म को छुए बिना नहीं रहती है। वह तत्त्वचिन्तक के निम्न भाव के साथ नारी की व्याख्या इन शब्दों में प्रस्तुत करता है— 'यह वह मोम पिंड न नारी है, न पुरुष। वह निषेधतत्त्व ही नारी है। + + +। जहाँ कहीं अपने आपको समर्पण करने की, अपने आपको खपा देने की भावना प्रधान है, वहीं नारी है। जहाँ कहीं दुःख-सुख

की साथ-साथ कामों में अपने को दमित आशा के समान निचोड़ कर दूसरे को तृप्त करने की भावना प्रबल है वही नारी-तत्त्व है। + + + । नारी निषेधरूपा है। वह आनन्द भोग के लिए नहीं आती, आनन्द लुटाने के लिए आती है। उसका मानस धर्म की उर्वरा भूमि है। इसीलिए धर्म भावना को प्रश्रय और पोषण स्त्रियों से ही अधिक मिलता है।

कितने खेद की बात है कि त्याग और तपस्या की प्रतिमा नारी के प्रति सम्मान तो प्रसन्न रहा, सहानुभूति भी नहीं दिखाई गई। उसके शरीर को मिट्टी का ढेला समझ लिया गया। लेखक ने इस दुर्दशा को बड़ी वेदना से देखा और वह नारी के मुख से बोल उठा—"मेरा यह शरीर भार नहीं है, केवल मिट्टी का ढेला नहीं है—वह इससे बड़ा है। विधाता ने जब उसे बनाया था तो उनका उद्देश्य मुझ दण्ड देना नहीं था। उन्होंने मुझे नारी बनाकर मेरा उपकार किया था। फिर वह एक दूसरे स्वर में छट-पटा कर बोला—हे स्वर्ग की देवाङ्गना तुमने मर्त्य के इन अभिनेताओं को समझने में गलती की है, लेकिन यह प्रमाद बुरा नहीं है।

नारी-सौन्दर्य संसार की सबसे अधिक प्रभावोत्पादिनी शक्ति है वह पूजा की वस्तु है। इस रहस्य को बाणभट्ट ने समझा है जो स्त्री-शरीर को देव-मंदिर के समान पवित्र मानता है। इसीलिए वह उस पर की गई असत्कृत टीकाओं को सहन नहीं कर सकता। मनाएं देवता के पावन मंदिर के प्रति वह परम श्रद्धा रखता है। वह उस मंदिर के उचित गौरव की रक्षा के लिए सदैव कटिबद्ध रहता है। लोगों की आलो-चना के डर से उस मंदिर को कीचड़ में धसा हुआ छोड़ जाना उसके बस की बात नहीं है। वह उस पवित्र देव-प्रतिमा नारी-सौन्दर्य का अपमान किसी भी दशा में सहन नहीं कर सकता।

नारी से बढ़कर मनमोहक रत्न और क्या हो सकता है? नारी की-सी मोहकता कोमलता मधुरता और त्याग भावना और कहाँ है? उसके कोमल कंठ में कैसी अद्भुत शक्ति है? फिर भी उसकी ऐसी दुर्दशा! कितने विस्मय की बात है! सचमुच स्त्रियाँ ही रत्नों को भूषित करती हैं, रत्न स्त्रियों को क्या भूषित करेंगे! स्त्रियाँ तो रत्न के बिना भी मनोहारिणी होती हैं। धर्म कर्म भक्ति, ज्ञान शांति सौजन्य कुछ भी नारी का संस्पर्श पाये बिना मनोहर नहीं होते। नारी-देह वह स्पर्शमणि है जो प्रत्येक ईंट-पत्थर को सोना बना देती है।

आत्मकथाकार ने नारी को एक अद्भुत शक्ति के रूप में प्रस्तुत किया है। राज्य मठ सम्प-संचालन मठ-स्थापन और निर्जन वास पुरुष की समताहीन मर्यादाहीन ?? बलाहीन महत्त्वाकांक्षा के परिणाम हैं। इनको निर्यन्त्रित कर सकने की शक्ति नारी है। + + + इतिहास साक्षी है कि इस महिमामयी शक्ति की उपेक्षा करने वाले साम्राज्य

नष्ट होगये हैं, मठ विध्वस्त होगये हैं, ज्ञान और वैराग्य के जंजाल फेन-बुदबुद की भाँति क्षण भर में विलुप्त होगये हैं।

नारी का अपमान कब तक होगा? क्या यह कभी बन्द नहीं होगा? यह बड़ा महत्वपूर्ण प्रश्न है कि संसार की सबसे बहुमूल्य वस्तु क्या इसी प्रकार अपमानित होती रहेगी? इस प्रश्न का उत्तर भी इतना ही महत्वपूर्ण है—हाँ, जब तक राज्य रहेंगे, सैन्य-संगठन रहेंगे, पौरुष-दर्प का प्राचुर्य रहेगा, तब तक यह होता ही रहेगा।

जो लोग नारी का परित्याग करके तपस्या की बात करते हैं वे भूल करते हैं। 'नारीहीन तपस्या संसार की भद्दी भूल है।" पुरुष नारी के बिना शान्ति नहीं पा सकता। नारी-तत्व शान्ति की प्रथम आवश्यकता है। नारी-तत्व की प्रधानता के अभाव में गिरह-कटियों का दल भी देश में शान्ति की स्थापना नहीं कर सकता। अवधूत की साधना इसीलिए अधूरी रही कि उन्हें विशुद्ध-नारी का सहवास नहीं मिला, शक्ति नहीं मिली।

शक्ति स्त्री का ही नाम है। स्त्री में त्रिभुवनमोहिनी का वास होता है। निपुणिका के शब्दों में नारी की सार्थकता का कितना सुन्दर संकेत है— 'मैंने प्रथम बार अनुभव किया कि मेरे भीतर एक देवता है जो नारायण के अभाव में मुरझाया हुआ छिपा बैठा है। मैंने प्रथम बार अनुभव किया कि भगवान् ने नारी बनाकर मुझे धन्य किया है मैं अपनी सार्थकता पहचान गई।" + + 'सारा जीवन मैं इसी विश्वास पर चलती रही हूँ। जप तप, साधन भजन सबका एक लक्ष्य रहा है—सार्थकता।" संक्षेप में दार्शनिक निष्कर्ष केवल यह है कि नारी की सफलता पुरुष को बाँधनेमें है और सार्थकता उसको मुक्त करने में।

●

# १३ साधना तथा नारी

यदि ध्यानपूर्वक देखा जाय तो 'बाणभट्ट की आत्मकथा' एक विचित्र दार्शनिक ग्रन्थ है। इसमें बौद्ध, जैन और शाक्त दर्शन तो है ही समाज-दर्शन भी है जिसमें जीवन दर्शन की झाँकियों में नारी-दर्शन भी है। नारी के संबन्ध में लेखक की अपनी विचारधारा है यद्यपि उसका मूल आधार शाक्त मत में मिल सकता है। इसी प्रकार झूठ और सत्य के सम्बन्ध में भी लेखक ने निजी मत दिया है। कुछ मतों को पुष्ट करने के लिए लेखक के पास महाभारतादि ग्रन्थों के तर्क हैं और कुछ उसकी मौलिक उद्भावनाएँ हैं।

'बाणभट्ट की आत्मकथा' का समस्त वातावरण हर्षकालीन है। वह वह समय था जबकि बौद्ध धर्म विकसित रूप में था। वैदिक धर्म से टक्कर लेने के लिए यदि कोई धर्म उस समय समर्थ था तो बौद्ध धर्म था। इधर शैव मत में कुछ वासनात्मक घटनाएँ भी घट गई थीं और उसके नए सिद्धान्त चेहरे पर चेचक के दागों की तरह टँक गये थे। उस समय कौलाचार कुछ नई मान्यताओं से आविर्भूत हो रहा था। शैव मत एक ओर शक्ति की मान्यता की प्रबलता से शाक्त मत को प्रेरित कर रहा था। भक्ति भी अपनी डगमगाती टाँगों से अपनी गति बढ़ाने के लिए जनता का अवलम्ब खोज रही थी। बाणभट्ट की आत्मकथा से यह स्पष्टतः बोधित होता है कि उस समय वाराहोपासना का प्रचार विष्णु के चतुर्भुज रूप से अधिक था।

बौद्ध-दर्शनवाद के शून्यवाद ने देश में पर्याप्त ख्याति प्राप्त कर ली थी। असंग के वचन से 'शून्यता' को बहुत महत्त्व मिल चुका था और इस महत्त्व की चर्चा चारों ओर होती रहती थी। दर्शन के क्षेत्र के लिए 'शून्य' की प्रतिपत्ति एक समस्या थी क्योंकि जो वस्तु है भी नहीं, नहीं भी नहीं है और नहीं दोनों में भी नहीं और इन दोनों का अभाव भी नहीं उसे 'शून्यता' कहा गया। इसका सही बोध 'निरालम्ब' और 'परम-तत्त्व' जैसे शब्द नहीं करा सकते थे।

सौगत पंडितों का एक सम्प्रदाय 'निरालम्ब' शब्द को महत्त्व देने लगा था किन्तु इस निषेधात्मक शब्द से उस वस्तु का बोध नहीं हो सकता था जो 'नहीं भी नहीं'। और परम तत्त्व कहने से 'तत्' वस्तु की सत्ता तो माननी ही पड़ेगी फिर उसे 'है भी नहीं' कैसे कहा जा सकता है?"[1] वस्तुस्थिति यह है कि शून्यता या निरालम्ब या निर्वाण एक अनुभवगम्य वस्तु है। यह भाषा की कमजोरी है कि वह उस पदार्थ को कह नहीं सकती। यह तो केवल प्रतीति के लिए एक काम-चलाऊ शब्द-व्यवहार किया गया है।

---

१ बा॰ आ॰ क॰, पृ १२-१३।

एक दूसरी समस्या इस आत्मकथा में बुद्ध के पूजा-ग्रहण के संबंध में उठाई गई है। बुद्ध निर्वाण प्राप्त होने के पश्चात् भी पूजा कैसे ग्रहण करते हैं? इसी प्रश्न से दो आशंकाएं फूटती हैं—प्रथम यह कि बुद्ध पूजा ग्रहण करते हैं। ऐसी अवस्था में लोक के साथ उनका संयोग है, वे भव के ही अन्तर्गत हैं और देव और मनुष्यों की भांति एक साधारण व्यक्ति हैं। फिर उनकी पूजा निष्फल हो जाती है वन्ध्य सिद्ध होती है। दूसरी बात यह हो सकती है कि वे परिनिर्वाण प्राप्त कर गये हैं, लोक के साथ उनका कोई संबंध नहीं है वे भव से मुक्त हैं। ऐसी अवस्था में भी उनकी पूजा निष्फल होगी क्योंकि परिनिर्वाण-प्राप्त व्यक्ति कुछ ग्रहण नहीं कर सकता और ऐसे व्यक्ति के उद्देश्य से निवेदन की हुई पूजा वन्ध्य है निष्फल है।

इस समस्या का समाधान अग्नि और इंधन के दृष्टान्त से किया गया है। 'कोई अतिमहान् अग्नि-राशि जब प्रज्वलित होकर निर्वाण को प्राप्त होती है बुझ जाती है तो तृणकाष्ठ आदि इन्धन-समूह को ग्रहण नहीं करती है, किन्तु वह अग्नि जब उपशान्त-उपशान्त हो जाती है तो संसार में से अग्नि का होना एक दम नहीं उठ जाता है। क्योंकि इंधन-रूप काष्ठ अग्नि का आश्रय-स्थान है अतएव अग्नि की कामना करने वाले मनुष्य अपने-अपने उद्यम से अग्नि उत्पन्न कर लेते हैं। वे काष्ठ का मंथन करके या अन्य स्थान से अग्नि-संग्रह करके फिर से महान् अग्नि-राशि उत्पन्न कर लेते हैं और अपना काम चलाते हैं। [1]

'इसी प्रकार भगवान् की बात समझनी चाहिये। 'जिस प्रकार महान् अग्नि राशि प्रज्वलित हुई थी भगवान् भी उसी प्रकार दस सहस्र संसार के ऊपर बुद्ध-लक्ष्मी द्वारा प्रज्वलित हुए थे। जिस प्रकार वह महान् अग्नि-राशि प्रज्वलित होकर निर्वाण-प्राप्त हुई थी उसी प्रकार भगवान् भी दस सहस्र लोक के ऊपर बुद्ध-लक्ष्मी द्वारा प्रज्वलित होने के पश्चात् निरवशेष निर्वाण द्वारा परिनिर्वाण प्राप्त हुए थे। जिस प्रकार निर्वाण-प्राप्त अग्नि तृण, काष्ठ आदि इन्धनों को नहीं ग्रहण करती उसी प्रकार लोक-हितकारी भगवान् भी कुछ परिग्रहण नहीं करते। परन्तु जिस प्रकार इन्धनहीन अग्नि के निर्वाण प्राप्त होने पर मनुष्यगण अपने अपने उद्यम से अग्नि उत्पन्न करके अपना-अपना कार्य सिद्ध करते हैं उसी प्रकार देव और मनुष्य-गण परिनिर्वाण-प्राप्त तथागत के धातुरत्नों से स्तूपादि निर्माण करके शीलादि का अनुष्ठान करते हैं और सम्पत्ति-त्रय प्राप्त करते हैं। इस प्रकार यद्यपि तथागत कुछ भी ग्रहण नहीं करते तथापि उनके उद्देश्य से निवेदित पूजा सफल होती है अवन्ध्य होती है।'[2]

उक्त समस्या के हल के लिए दूसरा दृष्टान्त 'वायु' का है। महान् वायु बह जाने के बाद जब उपरत-उपशान्त हो जाती है तो उसकी वायु-सत्ता नहीं हो सकती है। ताल

---

१ देखिये वा० पा० क० पृ० २१८-२१९।

२ वा० पा० क० पृ० २१९-२२०।

शुष्क और म्यजनवायु के कारण हैं। जिन्हें वायु की आवश्यकता होती है, वे अपने उद्यम से उसे उत्पन्न करके अपना ताप शमन करते हैं। वैसे ही शास्ता (बुद्ध) इस सहस्र लोकों पर मृदु-मधुर वायु के समान मैत्री रूप में बहते रहे। जिस प्रकार प्रचण्ड वायु बह जाने के बाद उपरत-उपशान्त हो जाती है वैसे ही भगवान् भी निर्वाण को प्राप्त हो गये। जिस प्रकार तापग्रस्त प्राणी व्यजन के सहारे वायु को फिर से पैदा कर अपना ताप शमन करते हैं उसी प्रकार देवता और मनुष्य भगवान् के शरीर-धातु की सहायता से शीलादि का अनुष्ठान करके भव-ताप दूर करते हैं। इस प्रकार यद्यपि तथागत कुछ भी ग्रहण नहीं करते तथापि उनके उद्देश्य से निवेदित पूजा सफल होती है अवन्ध्य होती है। १

भगवान् बुद्ध के सम्बन्ध में एक प्रश्न और उठाया गया है कि वे ध्यान करने पर ही कुछ जान सकते थे, नहीं तो तत्क्षण वे उसी प्रकार मुग्ध रहते थे, जिस प्रकार हम लोग हैं। यह बात ठीक है। भगवान् की सर्वज्ञता इसी में थी कि वे ध्यान से सब बातों को जान लेते थे।

किन्तु इससे भगवान् की सर्वज्ञता खण्डित नहीं होती। इसकी स्थापना के लिए चक्रवर्ती राजा का दृष्टान्त दिया गया है। उसके घर में दाल दूध दही घृत शर्करा आदि का कोई अभाव नहीं है। यदि कोई अतिथि उसके घर असमय में आ जाये उस समय भोजनालय का पक्का अन्न समाप्त हो चुका हो और उसके अतिथि सत्कार में देर हो जावे तो वह निर्धन सिद्ध नहीं हो सकता। समय-बे-समय चक्रवर्ती के भोजनागार में भी अन्न नहीं रहता परन्तु इसीलिए वह निर्धन नहीं कहा जा सकता। इसी तरह बुद्धों की सर्वज्ञता आवर्जन-प्रतिबद्ध होती है तत्क्षण ज्ञान के अभाव में वे मुग्ध नहीं सिद्ध होते। वे ध्यान करते ही सब कुछ जान लेते हैं। यही साधारण जनों से वे विशिष्ट होते हैं। २

इस रचना में सौगत-तत्त्व की कुछ विशेषताओं पर प्रकाश डाला गया है। उनका प्रथम सिद्धान्त नैरात्म्य की भावना में स्थिर रहने का है। नैरात्म्यवादी अपने ऊपर विश्वास करने वाले को भी छोड़ सकता है उसे तुम और मैं का भेद भूलने में कोई रस नहीं मिलता। वह पुरुष और स्त्री का भेद भूल जाता है। बुद्ध और बुद्ध का भेद उसे अच्छा नहीं लगता।३

बौद्ध दर्शन के साथ कौलाचार-दर्शन की समानता का प्रयत्न भी इस रचना में मिलता है। कौल-मार्ग की साधना शक्ति पर आधारित है। उसमें प्रज्ञाशक्ति के महत्त्व की प्रतिष्ठा है। कौलाचार-दर्शन पुरुष और स्त्री के भेद-भाव को स्वीकार नहीं करता। जब तक यह भेद रहता है तब तक साधना अधूरी या अपूर्ण रहती है और जब तक

१ बा० आ० च०, पृ० २२१।
२ वही० पृ० २२१–२२२।
३ वही, पृ० १०१।

आसक्ति बनी रहती है तब तक तुम और मैं का भेद नहीं मिटता। कौल-मार्ग न प्रवृत्तियों के छिपाने को उचित समझता है, न उनसे डरने का ही समर्थन करता है और न उनसे लिप्त होने को ही युक्तियुक्त मानता है। गुरु की आज्ञा प्रधान होती है। साधना चक्र में बैठना अनिवार्य है।

इस चक्र में सिद्ध के साथ प्रायः साधक ही बैठते हैं। इसमें आनन्दभैरव और आनन्दभैरवी की आराधना अभिप्रेत होती है। दोनों का सम्मिलित वाहन वृष माना जाता है। आनन्दभैरव के शरीर में कोटि-कोटि सूर्यों की और कोटि-कोटि चन्द्रमा से अधिक शीतलता की कल्पना की जाती है। वे अठारह हाथ वाले होते हैं। आनन्दभैरवी सुरा देवी उनकी सहचरी है। आनन्दभैरव के समान इनके भी पाँच मुख तीन नेत्र और अठारह भुजाएं मानी जाती हैं। आनन्दभैरवी का वर्ण हिम कुन्द और चन्द्र की भाँति धवल है। वे आनन्द की मूर्ति मन्त्रों की प्रभव-भूमि सौन्दर्य की विश्रान्ति-स्थल माया का आवास-गृह और यौवन का मूर्त विग्रह मानी जाती हैं।[1]

चक्र के केन्द्रस्थल में लाल कपड़े से ढँका हुआ कारण (मदिरा) से भरा पात्र और उसके ऊपर अष्टदल कमल के आकार का कोई पात्र रहता है। साधक आनन्द भैरव और सुरादेवी का ध्यान करता है और जप करते जाते हैं। सुरादेवी की प्रतिनिधि महामाया कारण घट से पात्र पूर्ण करती हुई अस्फुट ध्वनि में मन्त्र पढ़ती जाती है। पात्र उठा कर देने से पूर्व वे सुधा-देवी का मन्त्र पढ़ती हैं। फिर दोनों हाथों के सहयोग से कुछ विशेष मुद्राओं से पात्र को सुशोभित किया जाता है और फिर एक बार उसके चारों ओर चुटकी बजा कर कोई अनुष्ठान किया जाता है। सम्भवतः यह दिग्बन्धन की विधि होती है। जैसे ही गुरु पात्र को उठाता है वैसे ही साधक भी अपने-अपने पात्र उठा लेते हैं। प्रथम पात्र की वन्दना-स्तुति यह मन्त्र प्रस्तुत करता है।

श्रीमद्भैरवशेखर प्रविलसच्चन्द्रामृताप्लावितम्
क्षेत्राधीश्वरयोगिनीसुरगणैः सिद्धैः समाराधितम् ॥
आनन्दार्णवकं महात्मकमिदं साक्षात्त्रिखण्डामृतम्
वन्दे श्रीप्रथमं कराम्बुजगतं पात्रं विशुद्धिप्रदम् ॥

(कौलावलीनिर्णय अष्टम उल्लास)

गुरु अपनी शक्ति के अधरों से लगा कर सुरा पीते हैं। साधक भी वैसा ही करते हैं। सुरा-पान के समय साधक लोग दाहिने हाथ से कुछ विशेष प्रकार की मुद्राएं बनाते हैं। वे इस प्रकार से सात बार पान करते हैं और पान के साथ मुद्रा और जप चलता रहता है। चक्र-साधना के अन्त में शान्तिपाठ होता है। इस अवसर पर कुंकुम-धूप से वातावरण को सुगन्धित किया जाता है। साधकों के मस्तकों पर सिन्दूर-तिलक लगाया जाता

---

१ आ० सा० क० पृ० १०४-१०६।

है। इस अवसर पर प्रसाद वितरण किया जाता है जिसमें मधु, मदिरा, भुना हुआ अन्न तथा अपराजित पुष्प के गुच्छ तक होते हैं। कौल-गुरु सिद्ध अवधूत भी कहलाते हैं।

इस मत में स्त्री-पुरुष की शक्ति मानी जाती है जिसके बिना साधना नहीं चल सकती। स्त्री में त्रिभुवनमोहिनी का वास होता है। यह पुरुष का सत्य है। स्त्री का सत्य ठीक वैसा ही नहीं है, किन्तु उसका विरोधी नहीं पूरक है। पूरक अविरोधी हुआ करता है।

इस मत के अनुसार साधकों को दो बातें मुख्यतया अभिप्रेत होती हैं—कुण्डलिनी की जागृति तथा कौल-अवधूत का प्रसाद। मनुष्य-शरीर देवता का निवास है। नर-नारी का जो रूप साधक को मोह ले वही उसका देवता है।

पुरुष वस्तु-विच्छिन्न भाव-रूप सत्य में आनन्द का साक्षात्कार करता है, स्त्री वस्तु-परिगृहीत रूप में रस पाती है। पुरुष निःसंग है, स्त्री आसक्त; पुरुष निर्द्वन्द्व है, स्त्री द्वन्द्वोन्मुखी; पुरुष मुक्त है, स्त्री बद्ध। पुरुष स्त्री को शक्ति समझ कर ही पूर्ण हो सकता है पर स्त्री स्त्री को शक्ति समझ कर अधूरी रह जाती है।[1]

स्त्री की पूर्णता के लिए पुरुष को शक्तिमान् मानने की आवश्यकता नहीं है। उससे स्त्री अपना कोई उपकार नहीं कर सकती पुरुष का अपकार कर सकती है। स्त्री प्रकृति है उसकी सफलता पुरुष को बाँधने में है किन्तु सार्थकता पुरुष की मुक्ति में है।

पुरुष अपने को पुरुष और स्त्री अपने को स्त्री समझने की भूल कर सकती है, किन्तु कौल मत में यह भूल प्रसार है। स्त्री में पुरुष की अपेक्षा प्रकृति की अभिव्यक्ति की मात्रा अधिक है, इसलिए वह स्त्री है। पुरुष में प्रकृति की अपेक्षा पुरुष की अभिव्यक्ति अधिक है, इसलिए वह पुरुष है। यह लोक की प्रज्ञप्ति-प्रथा है वास्तव सत्य नहीं। ऐसी स्त्री प्रकृति नहीं है प्रकृति का अपेक्षाकृत निकटतम प्रतिनिधि है और ऐसा पुरुष प्रकृति का दूरस्थ प्रतिनिधि है। यह सम्भव है कि पुरुष में उसके ही भीतर के प्रकृति-तत्त्व की अपेक्षा पुरुष-तत्त्व अधिक हो किन्तु यह भी सम्भव है कि वह पुरुष तत्त्व किसी स्त्री के पुरुषतत्त्व की अपेक्षा अधिक न हो। इससे स्त्री पुरुष की अपेक्षा अधिक निःसंग अधिक निर्द्वन्द्व और अधिक मुक्त हो सकती है। ऐसी स्त्री अपने भीतर की अधिक मात्रा वाली प्रकृति को अपने ही भीतर वाले पुरुष-तत्त्व से अभिभूत नहीं कर सकती। ऐसी स्त्री की साधना किसी भी 'पुरुष' प्रज्ञप्ति वाले मनुष्य के योग से कदापि नहीं हो सकती। विशेष पुरुष ऐसी स्त्री को उसकी अन्तःस्थिता प्रकृति के रूप में सार्थकता प्रदान करता है।

'परम शिव के दो तत्त्व एक ही साथ प्रकट हुए थे—शिव और शक्ति। शिव विधिरूप है और शक्ति निषेधरूपा। इन्हीं दो तत्त्वों के प्रस्पन्द-निस्पन्द से यह संसार

---

१ बा० भा० क० पृ ११०।

आभासित हो रहा है। पिण्ड में शिव का प्राधान्य ही पुरुष है और शक्ति का प्राधान्य नारी।"[१]

इस मांस-पिण्ड को स्त्री या पुरुष समझना भूल है। यह जड़ मांस-पिण्ड न नारी है न पुरुष। वह निषेधरूप तत्त्व ही नारी है। + + + 'जहाँ कहीं अपने आपको उत्सर्ग करने की, अपने आपको खपा देने की भावना प्रधान है, वही नारी है। जहाँ कहीं दुःख-सुख की लाख-लाख धाराओं में अपने को दलित द्राक्षा के समान निचोड़कर दूसरे को तृप्त करने की भावना प्रबल है, वही नारी-तत्त्व है, या शास्त्रीय भाषा में कहना हो तो 'शक्ति-तत्त्व' है। नारी निषेधरूपा है। वह आनन्द भोगने के लिए नहीं आती, आनन्द लुटाने के लिए आती है।"[२]

साधक को त्रिभुवनमोहिनी जिस रूप में मोह ले, वही उसका देवता है। उसी रूप की पूजा करनी चाहिये।

यह जो कुछ हो रहा है त्रिपुर भैरवी की ही लीला है। शूलपाणि की मुण्डमाल की रचना में कोई भी बाधा नहीं डाल सकता। उसकी लीला को केवल वही मोड़ सकता है जिसने अपने को सम्पूर्णरूप में त्रिपुर-भैरवी के साथ एक कर दिया है। त्रिपुर-सुन्दरी को जो जितना दे देता है उतना ही उसका अपना सत्य होता है।'[३]

बौद्ध और शैव साधना में योग का स्थान भी प्रमुख रहा है। इस रचना में लेखक योग की ओर संकेत करके रह गया है सम्भवतः इसलिए कि योग-निरूपण उसको अभिप्रेत नहीं था। चक्र-साधना में पद्मासन की बात की गई है। एक स्थान पर प्राणों और नाड़ियों का उल्लेख हुआ है। योग के ग्रन्थों में बहत्तर हजार नाड़ियाँ बताई गई हैं। सम्मोहन के संबंध से नाग, कूर्म, कृकल, देवदत्त और धनंजय नामक पाँच प्राणों का उल्लेख किया गया है। सम्भवतः शेष पंच प्राणों से सम्मोहन का संबंध दिखलाना लेखक को इष्ट नहीं है।

जिस प्रकार सम्मोहन का संबंध पंच प्राणों से जोड़ा गया है उसी प्रकार बहत्तर हजार नाड़ियों में से केवल पाँच का संबंध मन से जोड़ा गया है। कल्पिका से संकल्प और विकल्पिका से अनेक विकल्प होते हैं। रसीका से जड़ता आती है, मूर्च्छिता से मूर्च्छा आती है और मन्या से मनः शान्ति प्राप्त होती है।

बौद्ध और शैव-साधना के अतिरिक्त इस ग्रन्थ में भक्ति-साधना का भी उल्लेख है। लेखक ने जो रुचि भक्ति की ओर दिखाई है वह इतर साधनाओं की ओर नहीं है। बौद्ध दर्शन अपनी स्थापनाओं से विलक्षण है, कौल-मार्ग की साधना विलक्षण है, किन्तु भक्ति का हारक प्रभाव सबसे अधिक विलक्षण है। लेखक ने आत्मकथा में जिस प्रकार भक्ति

---

१ बा० भ० आ० पृ० १८३।

२ वही पृ० १८४।

३ वही, पृ० ३०१।

है। इस अवसर पर प्रसाद वितरण किया जाता है जिसमें मधु, मदरस, भुना हुआ कन्द तथा अपराजित पुष्प के गुच्छ दल होते हैं। कौल-गुरु सिद्ध अवधूत भी कहलाते हैं।

इस मत में स्त्री-पुरुष की शक्ति मानी जाती है जिसके बिना साधना नहीं चल सकती। स्त्री में त्रिपुरसुन्दरी का वास होता है। यह पुरुष का सत्य है। स्त्री का सत्य ठीक वैसा ही नहीं है, किन्तु उसका विरोधी नहीं पूरक है। पूरक अविरोधी हुआ करता है।

इस मत के अनुसार साधकों को दो बातें प्रमुखतया अभिप्रेत होती हैं—कुण्डलिनी की जागृति तथा कौल-अवधूत का प्रसाद। मनुष्य-शरीर देवता का निवास है। नर-नारी का जो रूप साधक को मोह ले वही उसका देवता है।

पुरुष वस्तु—विच्छिन्न भाव-रूप सत्य से आनन्द का साक्षात्कार करता है, स्त्री वस्तु-परिगृहीत रूप में रस पाती है। पुरुष निःसंग है, स्त्री आसक्त; पुरुष निर्द्वन्द्व है, स्त्री द्वन्द्वोन्मुखी; पुरुष मुक्त है, स्त्री बद्ध। पुरुष स्त्री को शक्ति समझ कर ही पूर्ण हो सकता है, पर स्त्री स्त्री को शक्ति समझ कर अधूरी रह जाती है।"[१]

स्त्री की पूर्णता के लिए पुरुष को शक्तिमान् मानने की आवश्यकता नहीं है। उससे स्त्री अपना कोई उपकार नहीं कर सकती, पुरुष का अपकार कर सकती है। स्त्री प्रकृति है, उसकी सफलता पुरुष को बाँधने में है, किन्तु सार्थकता पुरुष की मुक्ति में है।

पुरुष अपने को पुरुष और स्त्री अपने को स्त्री समझने की भूल कर सकती है किन्तु कौल मत में यह भ्रम प्रमाद है। स्त्री में पुरुष की अपेक्षा प्रकृति की अभिव्यक्ति की मात्रा अधिक है, इसलिए वह स्त्री है। पुरुष में प्रकृति की अपेक्षा पुरुष की अभिव्यक्ति अधिक है, इसलिए वह पुरुष है। यह लोक की प्रज्ञप्ति मात्र है, वास्तव सत्य नहीं। ऐसी स्त्री प्रकृति नहीं है, प्रकृति का अपेक्षाकृत निकटस्थ प्रतिनिधि है और ऐसा पुरुष प्रकृति का दूरस्थ प्रतिनिधि है। यह संभव है कि पुरुष में उसके ही भीतर के प्रकृति-तत्त्व की अपेक्षा पुरुष-तत्त्व अधिक हो, किन्तु यह भी संभव है कि वह पुरुष तत्त्व किसी स्त्री के पुरुषतत्त्व की अपेक्षा अधिक न हो। इससे स्त्री पुरुष की अपेक्षा अधिक निःसंग, अधिक निर्द्वन्द्व और अधिक मुक्त हो सकती है। ऐसी स्त्री अपने भीतर की अधिक मात्रा वाली प्रकृति को अपने ही भीतर वाले पुरुष-तत्त्व से अभिभूत नहीं कर सकती। ऐसी स्त्री की साधना किसी भी 'पुरुष' प्रज्ञप्ति वाले मनुष्य के योग से कदापि नहीं हो सकती। विशेष पुरुष ऐसी स्त्री को उसकी अन्तःस्थिता प्रकृति के रूप में सार्थकता प्रदान करता है।

"परम शिव के दो गुण एक ही साथ प्रकट हुए थे—शिव और शक्ति। शिव विधिरूप है और शक्ति निषेधरूपा। इन्हीं दो तत्त्वों के प्रस्पन्द-विस्पन्द से यह संसार

१ बा० आ० क० पृ० ११०।

आमासित हो रहा है। पिण्ड में शिव का प्राधान्य ही पुरुष है और शक्ति का प्राधान्य नारी।"१

इस मांस-पिण्ड को स्त्री या पुरुष समझना भूल है। यह जड़ मांस-पिण्ड न नारी है न पुरुष। वह निषेधरूप तत्त्व ही नारी है। + + + 'जहाँ कहीं अपने आपको उत्सर्ग करने की, अपने आपको खपा देने की भावना प्रधान है, वहीं नारी है। जहाँ कहीं दुःख-सुख की लाख-लाख धाराओं में अपने को दलित द्राक्षा के समान निचोड़कर दूसरे को तृप्त करने की भावना प्रबल है वही नारी-तत्त्व है, या शास्त्रीय भाषा में कहना हो तो 'शक्ति-तत्त्व' है। नारी निषेधरूपा है। वह आनन्द भोगने के लिए नहीं आती आनन्द लुटाने के लिए आती है।"२

साधक को त्रिपुरमोहिनी जिस रूप में मोह ले वही उसका देवता है। उसे उसी रूप की पूजा करनी चाहिये।

'यह जो कुछ हो रहा है त्रिपुर भैरवी की ही लीला है। शूलपाणि की मुण्डमाल की रचना में कोई भी बाधा नहीं डाल सकता। उसकी लीला को केवल वही मोड़ सकता है जिसने अपने को सम्पूर्णरूप में त्रिपुर भैरवी के साथ एक कर दिया है। त्रिपुर-सुन्दरी को जो जितना दे देता है उतना ही उसका अपना सत्य होता है।"३

बौद्ध और शैव साधना में योग का स्थान भी प्रमुख रहा है। इस रचना में लेखक योग की ओर संकेत करके रह गया है सम्भवतः इसलिए कि योग-निरूपण उसको अभिप्रेत नहीं था। चक्र-साधना में पद्मासन की बात की गई है। एक स्थान पर प्राणों और नाड़ियोंका उल्लेख हुआ है। योगके ग्रन्थों में बहत्तर हजार नाड़ियाँ बताई गई हैं। सम्मोहन के सदय से नाग कूर्म कृकल देवदत्त और धनञ्जय नामक पाँच प्राणों का उल्लेख किया गया है। सम्भवतः शेष पंच प्राणों से सम्मोहन का संबंध दिखलाना लेखक को इष्ट नहीं है।

जिस प्रकार सम्मोहन का संबंध पंच प्राणों से जोड़ा गया है उसी प्रकार बहत्तर हजार नाड़ियों में से केवल पाँच का संबंध मन से जोड़ा गया है। कल्पिका से संकल्प और विकल्पिका से अनेक विकल्प होते हैं। रमोता से जड़ता आती है मूर्च्छना से मूर्च्छा आती है और मन्दा से मनः शक्ति प्राप्त होता है।

बौद्ध और शैव-साधना के अतिरिक्त इस ग्रन्थ में भक्ति-साधना का भी उल्लेख है। लेखक की जो रुचि भक्ति की ओर दिखाई है वह इतर साधनाओं की ओर नहीं है। बौद्ध दर्शन अपनी व्याख्याओं से विभ्रम है कौल-मार्ग की साधना विभ्रम है किन्तु भक्ति का प्राकृत प्रभाव सबसे अधिक विस्तृत है। लेखक ने आत्मकथा में जिस प्रकार भक्ति

१ बा० आ० क० पृ १२३।
२ वही पृ० १४४।
३ वही पृ० १०१।

का परिचय दिया है उससे भक्ति के विकास पर भी प्रकाश पड़ जाता है। बाणभट्ट के प्रति युग की यह वाणी भक्ति के विकास को अति संक्षेप में ही सही सामने ला देती है—

"वे वेंकटेश भट्ट पहले उड्डीयान पीठ में कौलमत तंत्र की उपासना करते थे। वहाँ से न जाने क्या बात हुई कि वे श्रीपर्वत पर चले आये और अब तो कान्यकुब्ज को ही पवित्र कर रहे हैं। शुरू-शुरू में कुछ चपलस्वभावा स्त्रियों ने ही उनसे दीक्षा ली थी। एक छोटे अन्तःपुर की परिचारिका निउणिका थी उसने सबसे प्रथम दीक्षा ली थी। वह तुरन्त कहीं अन्तर्धान हो गई। दूसरी चेली उसी की एक सखी सुचरिता हुई। इसी गली में वह नाचने में प्रसिद्ध थी। वह इस समय नगर की प्रधान भक्तिमती मानी जाने लगी है। अब तो यह हालत है कि संध्या हुई नहीं कि नगर का अन्तःपुर निःशेष भाव से उमड़ कर इस आयोजन में शामिल हो जाता है। कांस्य और करताल के साथ सम्यक् नाच उन्माद का वातावरण पैदा करता है और उसमें सुचरिता के गान मोहिनी मन्त्र की तरह सबको मन्त्रमुग्ध बना देते हैं। वेंकटेश भट्ट जब आवेश में नाच उठते हैं, तो ऐसा समझ है कि धूर्तों का राजा आसव पीकर प्रमत्त हो गया है। यह विचित्र धर्म है।'[1]

इससे यह अनुमान लगाया जा सकता है कि ७वीं शती में कुछ लोग कौलमत-तन्त्र को छोड़ने लगे थे। संभवतः बौद्ध धर्म की बढ़ती हुई विकृतियों से कुछ लोगों की रुचि समाप्त हो गई थी। सातवीं शती में भक्ति की उत्पत्ति हुई और पहले-पहल इसकी ओर कुछ स्त्रियाँ आकृष्ट हुईं। धीरे-धीरे भक्ति-भावना स्त्रियों के हृदय में अपना घर करती गई। भक्ति में गीत संगीत और नृत्य को प्रश्रय मिलने से सामान्य आकर्षण भी कुछ अधिक हो गई। प्रारम्भ में भक्ति पुरुषों का विशेषतः उच्चवर्ण के पुरुषों को मुग्ध न कर सकी।

बाणभट्ट ने मंत्रप्रस्थ वेंकटेश का जो वर्णन किया है, वह भी भागवत धर्म के विकास की—एक अद्भुत मिश्रण की—सूचना देता है। आचार्य वेंकटेश भट्ट एक चन्दन काष्ठ के आसन पर पद्मासन बाँध कर बैठे थे। उनके मुख से एक प्रकार का आनन्द-प्रसन्न भाव प्रकट हो रहा था आसन के ठीक सामने एक वेदी पर कलश स्थापित था। ×× नाग और लम्बुक से एक ऊर्ध्वमुख त्रिकोण को आड़े भाव से विद्ध करके अधोमुख त्रिकोण चक्र ठीक उसी प्रकार अंकित था जिस प्रकार शाक्त तान्त्रिकों का श्रीचक्र हुआ करता है। इस चक्र के मध्य में प्रफुल्ल शतदल देख कर मैं और भी आश्चर्य चकित रह गया। मैंने अब तक यही समझा था कि ऊर्ध्वमुख त्रिकोण शिवतत्त्व का प्रतीक है और अधोमुख त्रिकोण शक्तितत्त्व का। भागवत सम्प्रदाय से तो इनका दूर का सम्बन्ध भी नहीं है। यह चक्र तो किसी प्रकार यहाँ नहीं चल सकता क्योंकि चक्र के साथ शंख होना चाहिये। ऐसा होता तो सौगत तन्त्र ही इसे मान लेते परन्तु यह तो अद्भुत मिश्रण है। मगध का साधारण मनुष्य भी इस अनुष्ठान का विरोध किये बिना नहीं रह सकता परन्तु

1, बा० भा० क० पृ० २२८।

कान्यकुब्ज विचित्र देश है। यहाँ बाह्य आचारों में तो तिलमात्र भी परिवर्तन नहीं सहन किया जाता, पर धार्मिक अनुष्ठान में प्रतिदिन नये-नये उपादान मिश्रित होते रहते हैं। ××× 'मैंने और भी ध्यान से चक्र को देखा केन्द्र में बड़ा पद्म था उसके चारों ओर सिन्दूर से एक गोल चक्र अंकित था। इस साधना का क्रम यही था क्या? पद्म के ऊपर ताँबे का घट स्थापित था। घट के ऊपर आम के पल्लव थे और उनके भी ऊपर एक ताम्र पात्र में जो भरा हुआ था। अभी दीप-स्थापन की क्रिया चल रही थी। आचार्य की दाहिनी ओर एक वृद्ध पुरोहित मन्त्रोच्चार कर रहे थे और एक युवती स्त्री उनकी बताई हुई विधि से क्रिया कर रही थी। ××× 'फिर पुरोहित के होम-काल-कालीन संकल्प-वाक्य से मेरा अनुमान सत्य सिद्ध हुआ। ××× 'भक्ति-भाव से आगुओं के बल बढ़ी हुई। बुद्ध की पूजा ही उसकी क्रिया का प्रधान अङ्ग जान पड़ता था।"[1]

इससे प्रकट हो जाता है कि भक्ति के अनुष्ठान में नये उपादान मिश्रित हो गये थे। भागवत सम्प्रदाय सौगतों और शाक्तों की कुछ धार्मिक प्रक्रियाओं से भी प्रभावित हो गया था। भक्ति में बुद्ध की पूजा प्रमुख थी। भारती का प्रचलन हो गया था। स्वयं बाणभट्ट के मुख से लेखक ने कहलवाया है कि— 'धर्म चर्चा का यह अभिनव आयोजन था। यह एकदम नई वस्तु थी। संगीत और वाद्य का ऐसा मधुर मिश्रण मैंने कभी नहीं सुना था।"[2] इतर आयोजनों में स्त्रियों को वाद्य बजाते नहीं देखा जाता था किन्तु इस भजन-साधन में स्त्रियाँ वाद्य बजाती थीं। कुछ नाम-कीर्तन करते-कराते थे और फिर वे नारायण-नारायण आदि कह कर नाच उठते थे।

भक्ति के लिए भगवान के दो रूप ही चुने गये दिखलाये गये हैं—महावराह की मूर्ति और क्षीर-शायस्वामी नारायण की मूर्ति। महावराह की मूर्ति का उल्लेख इस प्रकार किया गया है— 'महावराह की भावपूर्ण मूर्ति पुष्पमाल्य से विभूषित विराज रही थी। महावराह का विशाल दंष्ट्रा आकाश की ओर इस प्रकार उठा हुआ था मानो अभी वेग पूर्वक समुद्र से बाहर उठा है, उस पर धरित्री की भीति-चकित मूर्ति बहुत ही मनोहारिणी दिख रही थी। महावराह की आँखें ठीक प्रस्फुटित पद्म के समान खिल रही थीं और सारा शरीर उन्मत्त के समान अनभिज्ञ हीनवर्ण का दिख रहा था।'[3]

क्षीर-शायस्वामी नारायण की मूर्ति के साथ विष्णु भगवान का गोपाल वासुदेव वाला रूप भी मूर्ति-पूजा में प्रचलित हो गया था। यह मूर्ति शृङ्गार रस की व्यञ्जक थी, जिसका वर्णन बाण के मुख से इस प्रकार कराया गया है—

शिल्प शास्त्रिका के आधार पर त्रिभंगी-मूर्ति एक ही पत्थर को काट कर बनाई गई थी। विष्णुमूर्ति का यह बिल्कुल नवीन विधान था क्योंकि जिसमें रूप शृङ्गार-रस का व्यञ्जक है। अब तक मैंने इस प्रकार की विष्णुमूर्ति नहीं देखी थी। वासुदेव के बायें

---

[1] बा० आ० क०, पृ० २२६ ३१।
[2] वही पृ० २११
[3] वही पृ० ३८

से कोई माया-सी दिख रही थी। सामने एक अष्टदल पद्म के भीतर उसी प्रकार ऊर्ध्वमुख और अधोमुख त्रिकोण अंकित थे जिस प्रकार सायंकाल की उपासना के समय कलश स्थापन के लिए अंकित मंच में मैंने देखा था। पद्म के भीतर यन्त्र था और बाहर चतुर्द्वार। मण्डन की भंगी बड़ी मनोहर थी। मैंने जरा और निकट जाकर देखा तो आश्चर्य से स्तम्भित रह गया। इस मंत्र के भीतर नाना-रूप-बीजों के विन्यास के बाद काम-गायत्री लिखी हुई थी। एक बार मैं उस वासुदेव की ओर देखता था और एक बार इस गायत्री की ओर। यह कैसा विचित्र मिश्रण है। क्या यह काममूर्ति है?—यह तो हो ही नहीं सकता। मैं क्या देख रहा हूँ—विष्णु-मूर्ति और काम-गायत्री। १

जिस प्रकार भागवत धर्म में एक विकासशील विकास हो रहा था वह अनुष्ठान के सम्बन्ध में देखा जा चुका है। इस समय गीता के सिद्धान्तों के प्रभाव से कुछ भक्ति सिद्धान्त भी विकसित हो रहे थे। संक्षेप में वे ये थे—

'शरीर नरक का साधन है यह कहना प्रमाद है। यही वैकुण्ठ है। इसी को आश्रय करके नारायण अपनी आनन्दलीला प्रकट कर रहे हैं। आनन्द से ही यह भुवन मण्डल उद्भासित है। आनन्द से ही विधाता ने सृष्टि उत्पन्न की है। आनन्द ही उसका उद्गम है आनन्द ही उसका लक्ष्य है। लीला के सिवा इस सृष्टि का और क्या प्रयोजन हो सकता है? [1] नारायण मनुष्य से बाहर नहीं हैं, मनुष्य प्रसन्न है तो निश्चय ही नारायण प्रसन्न हैं। मनुष्य नारायण का ही रूप है। पापिष्ठ मन मनुष्य को नारायण रूप में नहीं देख सकता। जो कर सकते हैं वह नारायण ही कर सकते हैं, मनुष्य तो निमित्तमात्र है। इस जीवन की नौका के कर्णधार नारायण ही हैं। मन में किसी बात का सोच नहीं करना चाहिये वह किसी कार्य का उत्तरदायी नहीं है। सब हानि लाभ, सुख-दुःख नारायण के ऊपर छोड़ देना चाहिये' 'दुःख या सुख जो कुछ मिले अपने नारायण की पूजा उसी से करनी चाहिये। २ वस्तुतः बन्धन भी मनुष्य का अपना सत्य है। उसे स्वीकार करके ही वह सार्थक हो सकता है। भगाने से वह मनुष्य को नष्ट कर देता है। समस्त गुण और अवगुण जब तक निर्विकार चित्त से नारायण को नहीं सौंप दिये जाते तब तक वे भारमात्र हैं।"

काम को लोग गलत समझ लेते हैं। अपने उदात्त रूप में प्रेम और काम अभिन्न हैं 'व्रज-सुन्दरियों ने निखिलानन्द-सन्दोह मुकुन्द की विग्रह-माधुरी के प्रति जो आकर्षण दिखाया वह क्या प्रेम नहीं था? व्रज-सुन्दरियों का प्रेम ही काम है और काम ही प्रेम है।"—

'प्रेमैव गोपरामाणां काम इत्यभिधीयते
( भक्तिरसामृतसिन्धु× )

नारायण का प्रसाद समझकर सारे क्लेशों को आनन्दपूर्वक स्वीकार कर लेना भक्ति का ही एक अङ्ग है।

१ बाणभट्ट की आत्मकथा पृ २१७-१८
२ वही पृ० २८१।
×बाणभट्ट की आत्मकथा लेखक द्वारा उद्धृत देखिये पृ २७१ (प्रथम संस्करण)
३ वही पृ० २८१

# १४ नारी विषयक कुछ समस्याएँ

वर्तमान समाज में अन्य समस्याओं की भाँति नारी भी एक समस्या है। भारत वह देश है जहाँ कभी नारी का बड़ा सम्मान था। आज उसी देश में नारी की बड़ी दुर्दशा है। जबकि अनेक देशों में नारी-समाज प्रगति कर रहा है, यहाँ वह अपनी समस्याओं में उलझा बैठा है। प्रगतिशील मनीषियों ने कुछ समय से समाज की पिछड़ी दशा को देखकर उद्बोधन की फूँक से क्रान्ति की चिनगारी को सुलगाना प्रारम्भ किया है। सामान्यतः ये प्रयत्न पचास-साठ वर्ष से किये जा रहे हैं किन्तु गत बीस वर्ष से क्रान्ति ने कुछ दृढ़ रूप धारण कर लिया है। पुरुष और नारी के संबंधों पर प्रकाश डालकर नारी के स्थान को दिखाया जा रहा है। अधिकार और कर्तव्य, दोनों उसके सामने लाये जा रहे हैं। यह संभव है कि आज की नारी गृहिणी के रूप से आगे बढ़ कर अपने रण-चण्डी के रूप को देखकर आश्चर्य करने लगे और वह शायद अपने इस रूप में विश्वास भी न करे, किन्तु झाँसी की रानी जैसी वीरांगनाओं ने अपने इस रूप को प्रमाणित कर दिया है।

यों तो प्राचीन भारतीय साहित्य में नारी की विवेचना ने एक दार्शनिक रूप धारण कर लिया था, किन्तु मध्यकाल में आते-आते नारी का व्यावहारिक गौरव क्षीण हो गया और नारी पुरुष की इच्छा का दास बन गयी। वैराग्य की सीमाओं में उस पर, न जाने कितनी कीचड़ उछाली गयी और उसको समाज का एक अहित प्राणी बना दिया गया। सामाजिक रूढ़ियों ने उसको अपने कठोर शिकंजे में कस कर 'अबला' बना दिया और फिर वह भी मूक दासी बन गयी। कुछ कलाकारों ने उसकी दुर्दशा को देखा उनका हृदय द्रवित हुआ और उनके प्रति सहानुभूति व्यक्त करते हुए एक आवाज उठाई। ऐसी ही आवाज बाणभट्ट की आत्मकथा' में सुनायी पड़ सकती है।

उक्त कथा के लेखक ने नारी के संबंध में बड़े कौशल से एक दार्शनिक विवेचना प्रस्तुत की है, जिसमें सामाजिक दृष्टिकोण का भी समावेश है। नारी क्या है? वह कितनी पवित्र है। उसमें कितनी शक्ति और सौन्दर्य है? उसका सम्मान कितना सुखद और उपेक्षा कितनी घातक है? इस प्रकार के अनेक प्रश्नों के उत्तर इस कृति में समाविष्ट किए गये हैं। लेखक ने 'नारी क्या है? इस प्रश्न का उत्तर तात्त्विक विवेचना के साथ दिया है।

### नारी क्या है?

परम शिव से दो तत्त्व एक ही साथ प्रकट हुए हैं— 'शिव और शक्ति। शिव

विधिरूप है और शक्ति निषेधरूपा। इन्हीं दो तत्त्वों के प्रस्पन्द विस्पन्द से यह संसार आभासित हो रहा है। पिंड में शिव का प्राधान्य ही पुरुष है और शक्ति का प्राधान्य नारी है। इस मांस-पिंड को—इस जड़ शरीर को पुरुष या नारी समझना भूल है। 'निषेधरूप तत्त्व नारी है। जहाँ कहीं अपने आपको उत्सर्ग करने की अपने आपको खपा देने की भावना प्रधान है वहीं नारी है। जहाँ कहीं दुःख-सुख की लाख लाख धाराओं में अपने को दलित द्राक्षा के समान निचोड़ कर दूसरे को तृप्त करने की भावना प्रबल है वही 'नारी-तत्त्व' है, या शास्त्रीय भाषा में उसी को शक्ति-तत्त्व कहते हैं।"

## नारी का प्रयोजन

नारी निषेधरूपा है। वह आनन्द भोग के लिए नहीं आती आनन्द लुटाने के लिए आती है। आज के धर्म-कर्म के आयोजन सैन्य-संगठन और राज्य-विस्तार विधि रूप हैं। उनमें अपने आपको दूसरों के लिए गला देने की भावना नहीं है इसीलिए वे एक प्रयास पर ढह जाते हैं रिश्वत पर बिक जाते हैं। वे फेन बुद्बुद की भाँति अनित्य हैं। वे सैकत-सेतु की भाँति अस्थिर हैं। वे जलरेखा की भाँति नश्वर हैं। उनमें अपने आपको दूसरों के लिए मिटा देने की भावना जब तक नहीं आती, तब तक वे ऐसे ही रहेंगे। उन्हें जब तक पूजाहीन दिवस और सेवाहीन रात्रियाँ अनुतप्त नहीं करतीं और जब तक निष्फल अध्यवसान उन्हें कुरेद नहीं देता तब तक उनमें निषेधरूपा नारी-तत्त्व का अभाव रहेगा और तब तक वे केवल दूसरों को दुःख दे सकते हैं।

## नारी की पावनता

स्त्री-शरीर एक देव-मंदिर के समान पवित्र है। उसे किसी अज्ञात देवता का मंदिर समझना चाहिये। एक समय आर्यावर्त में नारी का बड़ा गौरव था। ब्राह्मण और श्रमण की भाँति नारी भी सम्मान की वस्तु थी। आर्य-भूमि की पवित्रता के अनेक कारणों में नारी की पवित्रता प्रमुख थी। इस पवित्रता का एक रूप नारी-सौन्दर्य भी था। जब तक इस सौन्दर्य का सम्मान रहा भारतीय गौरव प्रतिष्ठित रहा किन्तु इस देव-प्रतिमा के अपमानित होते ही भारत की शक्ति-सम्पन्नता खंडित हो गयी।

सामाजिक रूढ़ियाँ नारी-सौन्दर्य की पवित्रता को अपनी तौल से तौलकर भले अपमानित कर सकती हैं, सौन्दर्य के देवता की प्रतिष्ठा घटा सकती हैं, किन्तु उसे मिटा नहीं सकती हैं क्योंकि वह मिटने वाली चीज नहीं है। जो इस देवता को समझते हैं, वे आदर करते हैं और जो नहीं समझते वे अपने कलुष से उसे कलुषित करने का प्रयत्न करते हैं किन्तु वह कालुष्य उन्हीं का अपमान है।

बड़े आश्चर्य और खेद की बात है कि यह लोक प्रस्तर-प्रतिमा की पूजा करता है और हाड़-मांस की पवित्र देव-प्रतिमाओं को ठुकराता है। यदि पुरुष ने उस पवित्र देव-प्रतिमा के सामने अपने आपको निःशेष भाव से दे दिया होता तो उसका जीवन सार्थक होता। प्रकार की इस भूल को बाणभट्ट ने पकड़ लिया है। इसीलिए वह कहता

है— 'हाय संसार में इस हाड़-माँस के देव-मंदिर की पूजा नहीं की। यह वैराग्य और भक्ति-भाव की बालू की दीवार खड़ी करता रहा। इसे अपने परम आराध्य का पता नहीं लगा। लेकिन इन सब बातों में क्या रखा है? मैं बहुत देख चुका हूँ। शोभा और कान्ति के विभ्रम और विच्छित्ति पर जिसने बलकर मैं जिस दिन प्रथम बार विकसित हुआ था उस दिन की बात याद आती है, तो मेरी सम्पूर्ण सत्ता विद्रोह कर उठती है। माधुर्य और लावण्य की अपेक्षा हिंसा और विलोक का सम्मान देदीप्यमान घटना है। परन्तु मैं यह भी जानता हूँ कि इन सारे आपाततः परस्पर-विरोधी दिखने वाले आचरणों में एक सामरस्य है—निरंतर परिवर्तमान बाह्य आवरणों के भीतर एक परम मंगलमय देवता स्तब्ध है।

## क्या पावन नारी अपावन हो सकती है?

पावन नारी अपवित्र नहीं की जा सकती। पावक को कभी कलंक स्पर्श नहीं करता, दीप-शिखा को अ-प्रकार की कालिमा नहीं लगती, चन्द्रमण्डल को आकाश की नीलिमा कलंकित नहीं करती और जाह्नवी की वारिधारा को धरती का कलुष भी स्पर्श नहीं करता।" 'स्वार्थों के स्पर्श से सिंह-किशोरी कलुषित नहीं होती। असुरों के गृह में जाने से लक्ष्मी अपवित्र नहीं होती। कोटियों के स्पर्श से कामधेनु अपमानित नहीं होती। चरित्रहीनों के बीच वास करने से सरस्वती कलंकित नहीं होती। हमारे समाज में आलोचना की आँधियाँ चलती हैं जिनसे पावन नारी का मार्ग अवश्य रुक जाता है, किन्तु उसकी पावनता निष्कलुष ही रहती है।

## नारी सम्माननीय तथा रक्षणीय है

नारी शक्ति की प्रतीक और उसका शरीर देव-मन्दिर है। साधारणतः जिन स्त्रियों को चपल और कुलभ्रष्टा माना जाता है, उनमें एक दैवी-शक्ति भी होती है। इस रहस्य को बाणभट्ट समझता है। वह उस स्थान को नरक-कुण्ड समझता है जहाँ मद्य और द्यूत की लीलाओं के साथ नारी के क्रय विक्रय का व्यापार भी होता है। ऐसे स्थानों से नारी की रक्षा समाज का परम धर्म है। नारी जहाँ भी हो और जिस अवस्था में भी हो सम्मान और श्रद्धा की वस्तु है।

एक सामान्य अपमानित नारी के उस दुःख की कल्पना कीजिये जब कि वह समाज की कुत्सित रुचि पर अपने को तिल-तिल कर झोंकती है। स्त्री के दुःख इतने गंभीर होते हैं कि उसके शब्द उनका शतांश भी नहीं बता सकते। सहानुभूति के द्वारा ही उस मर्म-वेदना का किंचित् आभास पाया जा सकता है। जो स्त्री आजीवन दुःख की विदारक भट्टी में निरन्तर जलती रहती है क्या उसका स्त्री होना ही सारे अनर्थों की जड़ है? वस्तुतः दोष उस वस्तु में है, जो नारी के सारे सद्गुणों को दुःख रूप बनाकर व्याख्या कर देती है। क्या यह एक बड़ा अन्याय नहीं है जो सत्य के नाम पर समाज

में घर बना बैठा है ? उसी ने अनेक सामाजिक कुरीतियों का रूप धारण कर लिया है। स्त्रियाँ सदैव सम्मान के योग्य हैं। उनके सम्मान की रक्षा प्राण-पण से करनी चाहिये। इसीलिए भैरवियों के गान में यह ध्वनि सुनायी पड़ती है— 'अमृत के पुत्रो मरण-यज्ञ की आहुति बनो। माताओं के लिए, बहनों के लिए, कुल-ललनाओं के लिए प्राण देना सीखो।

स्त्रियों का सम्मान करना ही नहीं कराना भी चाहिये और इस कार्य को प्रति भावान् मनुष्य बड़ी आसानी से कर सकते हैं। भट्टिनी के शब्दों में यही आशय ध्वनित हो रहा है— 'तुम्हारी प्रतिभा हिमनिर्झरिणी की भांति शीतल और स्वच्छ है तुम्हारे मुख में सरस्वती का निवास है। × × तुम निर्दय जाति के चित्त में समवेदना का संचार कर सकते हो उन्हें स्त्रियों का सम्मान कराना सिखा सकते हो।"

महापुरुष का यह कर्तव्य है कि अबला कहलाने वाली नारी का उद्धार करे और यह कर्तव्य पुरुष की वाणी से बड़ी सरलता से सम्पन्न हो सकता है। इसी आशय को भट्टिनी भट्ट से कहती हुई इस प्रकार व्यक्त करती है— तुम्हारी वाणी मेरी जैसी अब लाओं में भी आत्मशक्ति का संचार करती है। तुम्हारी छाया पाकर अबलाएं भी इस देश की सामाजिक जटिलता को कुछ शिथिल कर सकती हैं।

## क्या नारी उपेक्षणीय है ?

नारी की उपेक्षा की जाती है उसे ठुकराया जाता है। क्यों ? इसीलिए न कि यहाँ पौरुष-दर्प का प्राचुर्य है। जब तक पुरुष अपने आपको ही समझता रहेगा तब तक उसकी दृष्टि में नारी का गौरव नहीं समा सकता। दर्प का कारण भौतिक शक्ति का अति महत्त्व है। इस शक्ति के प्रधान रहते हुए दर्प का बहिष्कार नहीं हो सकता। दर्प उस समय तक रहेगा जब तक कि नारी के प्रति सम-भाव न आजायेगा। इसका संकेत महामाया के तीव्र स्वर में देखा सकता है— क्या विद्रोह प्रजा की बेटियाँ उनकी नयन तारा नहीं हुआ करतीं ? क्या राजा और सेनापति की बेटियों का ही जाना हो सवार की बड़ी दुर्घटनाएं हैं ?'

ममता वात्सल्य करुणा और समर्पण की मूर्ति नारी भूमि पर साक्षात् देवता है। उसके साथ इस प्रकार का आचरण होना चाहिये कि वह यह अनुभव न करे कि उसका जीवन केवल भार है उसका शरीर केवल मिट्टी का ढेला है और विधाता ने उसे बंधन बद्ध बैठे के लिए बनाया है वरन् वह नारी के रूप में विधाता का उपकार माने और अपने को धन्य समझे।

सच तो यह है कि पुरुष की साधना विशुद्ध नारी के सहयोग के बिना अधूरी ही रहती है और नारी की बलिदान की आकांक्षा भी पुरुष के अवलम्ब के बिना अपूर्ण रहती है। बाणभट्ट के शब्दों में 'अवधूतपाद की साधना इसलिए अधूरी है कि उन्हें

विमुद्ध नारी का सहयोग नहीं मिला और निपुणिका की दलितलालसा इसलिए अपूर्ण है कि उसे पुरुष का करावलम्ब नहीं मिला।' बाण ने इस रहस्य को अच्छी तरह समझ लिया है कि नारी से बढ़कर और कोई अनमोल रत्न नहीं है पर उससे अधिक दुर्दशा भी और किसी की नहीं हो रही है।

## नारी शक्ति है

नारी नाना रूपों में पुरुष को मोहती है। त्रिभुवन का पुरुष तत्त्व स्त्री के रूपों पर मुग्ध है। अतएव शाक्त तन्त्रों में वह त्रिभुवन-मोहिनी नाम से भी अभिहित होती है। पुरुष वस्तु निरपेक्ष (मुक्त) भाव-रूप सत्य में आनन्द का साक्षात्कार करता है और स्त्री वस्तु-युक्त रूप में रस पाती है। पुरुष अनासक्त है, स्त्री आसक्त पुरुष निर्द्वन्द्व है, स्त्री द्वन्द्वमयी पुरुष मुक्त है स्त्री बद्ध। पुरुष स्त्री को शक्ति समझकर ही पूर्ण हो सकता है, पर स्त्री स्त्री को शक्ति समझ कर अधूरी रह जाती है। स्त्री की पूर्णता के लिए पुरुष को शक्तिमान् मानने की आवश्यकता नहीं है। यदि स्त्री ऐसा मानती है तो उपकार के स्थान पर वह अपना अपकार ही कर सकती है।

राज्य-गठन सैन्य-संचालन मठ-स्थापन और निर्जन-वास पुरुष की समताहीन मर्यादाहीन, श्रद्धाहीन महत्त्वाकांक्षा के परिणाम हैं। इनको नियमित करने की एक-मात्र शक्ति नारी है। इतिहास साक्षी है कि इस महिमामयी शक्ति की उपेक्षा करने वाले साम्राज्य नष्ट हो गये हैं मठ विध्वस्त हो गये हैं ज्ञान और वैराग्य के जंजाल फेन-बुद्-बुद की भाँति क्षणभर में विलुप्त हो गये हैं। युगमनीषियों के इस गौरव को कालिदास जैसे कुछ ही मनीषियों ने हृदयंगम और प्रकाशित किया है। महासत्य का साक्षात्कार करके उसे प्रकाशित करना प्रतिभा का वरदान मात्र है।

## स्त्री और प्रकृति

स्त्री प्रकृति है। उसकी सफलता पुरुष को बाँधने में है किन्तु सार्थकता पुरुष की मुक्ति में है। स्त्री में पुरुष की अपेक्षा प्रकृति की अभिव्यक्ति की मात्रा अधिक होती है, इसलिए वह स्त्री है और पुरुष में प्रकृति की अपेक्षा पुरुष की अभिव्यक्ति अधिक है इसलिए वह पुरुष है। यह बात लोक-बुद्धि प्रसूत है लोक के समझने-समझाने के लिए है वास्तव सत्य नहीं है। अतएव पुरुष भी पुरुष और स्त्री को स्त्री समझ कर भूल कर सकती है। इस रहस्य का उद्घाटन महामाया ने बाणभट्ट के सामने इस प्रकार किया है— "तू क्या अपने को पुरुष समझ रहा है और मुझे स्त्री? यही प्रमाद है। तुममें पुरुष की अपेक्षा प्रकृति की अभिव्यक्ति की मात्रा अधिक है इसलिए मैं स्त्री हूँ। तुममें प्रकृति की अपेक्षा पुरुष की अभिव्यक्ति अधिक है इसलिए तू पुरुष है। यह लोक की प्रज्ञप्ति है वास्तव सत्य नहीं। इससे स्पष्ट है कि प्रत्येक स्त्री प्रकृति का सही प्रतिनिधित्व नहीं करती। यदि महामाया जैसी स्त्री में प्रकृति का अपेक्षाकृत निम्नरूप अभि

नोट में पुस्तकों के हवाले दिये हुए हैं, वे मेरे हैं। कथा ही प्रसंग में महत्त्वपूर्ण है, टिप्पणियाँ तो उसकी प्रामाणिकता की सबूत हैं।"

६ 'भेजे बाणभट्ट की आत्म-कथा दे रहा हूँ। दीदी ने उसे प्रकाशित करने की आज्ञा दे दी है। लक्ष्य करने की बात यह है कि बाणभट्ट की अन्यान्य पुस्तकों की भाँति यह आत्मकथा भी अपूर्ण ही है।'

७ 'अब मेरे दिन गिने-चुने ही रह गये हैं। इसके पहले 'कथा' के बारे में मैंने जो पत्र लिखा था उसे मत छपाना। मैं अब फिर तुम लोगों के बीच नहीं आ सकूँगी। मैं सचमुच संन्यास ले रही हूँ। मैंने अपने निर्जन वास का स्थान चुन लिया है। यह मेरा अन्तिम पत्र है।"

८ आत्म-कथा' के बारे में तुम एक बड़ा गलती की है। तूने उसे अपने कथामुख में इस प्रकार प्रदर्शित किया है मानो वह 'ऑटोबायोग्राफी' हो। वे भला! तूने संस्कृत पढ़ी है ऐसी तो मेरी धारणा थी पर यह क्या अनर्थ कर दिया तूने। बाणभट्ट की आत्म-कथा शोण नद के प्रत्येक बालुका-कण में वर्तमान है। छि कैसा निर्बोध है तू उस आत्मा का आवाज तुझे नहीं सुनाई देती?

९ तुमसे मेरी एक शिकायत बराबर रही है। तू बात नहीं समझता। भोले, बाण-भट्ट' केवल भारत में ही नहीं होते। इस मर्त्यलोक से किन्नरलोक तक एक ही रागात्मक हृदय व्याप्त है।

१० तो 'आत्मकथा' का अर्थ 'ऑटोबायोग्राफी' समझकर दीदी की दृष्टि में मैंने अनर्थ कर दिया है। × × × शोण नद के समस्त बालुका-कणों में से न जाने किस कण से बाणभट्ट की यह मर्मभेदी पुकार दीदी को सुना दी थी।

११ 'अस्त्रियवर्ष' की पवन-कुमारी वैष्णवसंगिनी तथा आस्ट्रिया देशवासिनी दीदी हैं। उनके इस वाक्य का क्या अर्थ है कि 'बाणभट्ट' केवल भारत में ही नहीं हैं। आस्ट्रिया में जिस नवीन 'बाणभट्ट' का आविर्भाव हुआ था, वह कौन था? हाय दीदी ने क्या हम लोगों से अज्ञात अपने उस कवि प्रेमी की आँखों से अपने को देखने का प्रयत्न किया था? यह कैसा रहस्य है? दीदी के सिवा और कौन है जो इस रहस्य को समझा दे? मेरा मन उस बाणभट्ट का संधान पाने को व्याकुल है।

१२ 'पत्र पढ़ने के बाद मेरे चित्त की यही प्रतिक्रिया हुई है। यदि मेरा अनुमान ठीक है तो साहित्य में यह अभिनव प्रयास है। मध्ययुग के किसी-किसी कवि ने राधिका की इस उत्कट अभिलाषा का वर्णन किया है कि वे समझ सकतीं कि कृष्ण उनसे क्या रस पाते हैं। श्रीकृष्ण ने भी, कहते हैं, राधिका की दृष्टि से अपने को देखना चाहा था और इसीलिए नवद्वीप में चैतन्य महाप्रभु के रूप में प्रकट हुए थे।" →

१३ 'काव्य की और धर्म-साधना की दुनिया में जो कल्पना थी उसे दीदी ने अपने जीवन

में सत्य करके दिखा दिया × × × परन्तु सहृदयों के मार्ग में इस व्याख्या को मैं बाधक नहीं बनाना चाहता। इसलिए मैं साहित्यिक समीक्षा के सम्बन्ध से विरत हो रहा हूँ। कथा जैसी है वैसी सहृदयों के सामने है।"—व्यो०।

इनमें से पहला और सातवाँ पॉइंट दीदी के अस्तित्व पर प्रकाश डालता है। 'मैं अब फिर तुम दोनों के बीच नहीं आ सकूँगी। मैं सचमुच सन्यास ले रही हूँ। मैंने अपने निर्मम बाप का स्थान चुन लिया है। यह मेरा अन्तिम पत्र है।' और 'यद्यपि वे अभी तक जीवित हैं पर उन्होंने एक विचित्र ढंग का वैराग्य ग्रहण किया है।' ये दोनों पॉइंट इस अनुमान की ओर पाठक को ले जाते हैं कि दीदी के साथ पत्र-व्यवहार नहीं हो सकता। उनका पता ज्ञात नहीं है। 'बाणभट्ट की आत्मकथा' के सम्बन्ध में उनसे कोई जानकारी प्राप्त नहीं की जा सकती। जानकारी प्राप्त करने के सम्बन्ध में कोई भी प्रयत्न व्यर्थ होगा।

आठवें और दसवें पॉइंट से यह प्रमाणित होता है कि 'बाणभट्ट की आत्मकथा' 'ऑटोबायोग्राफ़ी' नहीं है। यह 'आत्मकथा' नहीं आत्मा की आवाज़ है, आत्मा की कथा है जो कहीं भी सुनाई दे सकती है। शोणनद के अनन्त बालुका-कणों में से न जाने, किस कण से बाणभट्ट की आत्मकथा की यह मर्मभेदी पुकार दीदी को सुनाई दी थी।

बारहवें और तेरहवें पॉइंट से इस रचना का कल्पना-प्रसूत प्रमाणित होता है। 'काव्य की और धर्म-साधना की दुनिया में जो कल्पना की उसे दीदी ने अपने जीवन में सत्य करके दिखा दिया' से व्यक्तिगत कल्पना से ऊपर समष्टिगत व्यापक काव्य-कल्पना की प्रस्थापना भी इस कृति का आधार सिद्ध हो गई। 'साहित्य में यह अभिनव प्रयोग है' से इस रचना की साहित्यिकता (काव्य-कल्पना-प्रसूति) ही सिद्ध होती है। इससे यह भी प्रकट होता है कि यह साहित्यिक कृति तो है ही किन्तु साहित्य में भी ऐसा प्रयोग है जो अभूतपूर्व है। स्पष्ट है कि आत्मकथा का प्रयोग साहित्य में एक परम्परा का स्थान ले चुका है। इसे अभिनव प्रयोग नहीं कहा जा सकता। अतएव 'बाणभट्ट की आत्मकथा' आत्मकथा न होकर साहित्य में एक नवीन प्रयोग है। इस भ्रम के निवारण के लिए कि यह कृति 'आत्मकथा' है, इस उक्ति से अधिक सबल प्रमाण नहीं मिल सकता।

नवाँ पॉइंट पाठक के सामने लेखक की मीमांसा करने लगता है। इस कथा में बाणभट्ट के 'रागात्मक हृदय' की अभिव्यक्ति हो, ऐसी बात नहीं है। लोक में ऐसा हृदय कोई वैयक्तिक सम्पत्ति नहीं है ऐसे तो अनेक हृदय मिल सकते हैं। अतएव यह कृति बाणभट्ट के हृदय की अभिव्यक्ति नहीं अपितु सामान्य 'रागात्मक हृदय' की अभिव्यक्ति है जो आत्मकथा (ऑटोबायोग्राफ़ी) नहीं हो सकती। जो बाणभट्ट आत्मकथाकार के रूप में इस कृति में हमारे सामने आता है वह भारत में ही नहीं, आस्ट्रिया में[1] भी

---

1 देखिये २१वाँ पॉइंट।

हो सकता है। इस प्लॉट से कथा का व्यक्ति-सम्बन्ध हमारे सामने न आकर सामान्य सम्बन्ध ही आता है। फिर कादम्बरी के रचयिता बाणभट्ट के जीवन पर इससे कुछ नया प्रकाश पड़ने का प्रश्न ही नहीं उठता।

आत्मकथा के कल्पना-प्रसव पर कुछ नया प्रकाश डालने के लिए व्याख्यायें प्लॉट को कुछ अधिक ध्यान से काम में लिया जा सकता है। दीदी और देवपुत्र-नंदिनी (भट्टिनी) का अभेद करके लेखक ने न केवल भट्टिनी को कल्पना-प्रसूत सिद्ध कर दिया, वरन् कृति की ऐतिहासिकता और कल्पनात्मकता को भी बड़े कौशल से सिद्ध कर दिया।

दीदी बड़ी रहस्यमयी महिला हैं। इस देवी का जन्म कहाँ हुआ था—इस बात को तो पण्डितजी ही जानते होंगे किन्तु वह पण्डितजी के मस्तिष्क की बड़ी सुन्दर उपज है बड़ी ऐन्द्रजालिक सृष्टि है शायद इस बात को कुछ रहस्यज्ञ अवश्य जानते हैं। बाणभट्ट की आत्मकथा के रूप में दीदी ने पण्डितजी को जो कुछ दिया है वह हिन्दी साहित्य की एक अनुपम उपलब्धि है। अतएव 'दीदी' स्वयं हिन्दी साहित्य का एक अपूर्व उपादान है। यदि दीदी को पण्डितजी ने न पाया होता तो बाणभट्ट की आत्मकथा भी पाठकों को आकाश कुसुम बनी होती।

पं० हजारीप्रसादजी ने आत्मकथा में दीदी को दो बार प्रकट किया है—एक बार प्रत्यक्ष रूप में और दूसरी बार परोक्ष रूप में। कथामुख में दीदी लेखक से बातें करती है यह प्रत्यक्ष है। उपसंहार में दीदी अपने पत्र में प्रकट होती है। आमुख में पण्डितजी को दीदी से मधुर डाँट के साथ कागजों का एक पुलिन्दा मिलता है। उसके सम्बन्ध में वे लिखते हैं—"दीदी के कागजों को मैंने पढ़ना शुरू किया। शीर्षक के स्थान पर मोटे अक्षरों में लिखा था—अथ बाणभट्ट की आत्मकथा लिख्यते।" फिर वे विस्मय प्रकट करते हुए लिखते हैं— 'बाणभट्ट की आत्मकथा! तब तो दीदी को अमूल्य-वस्तु हाथ लगी है। आमुख को समाप्त करते हुए द्विवेदीजी लिखते हैं— 'सो मैं बाणभट्ट की आत्मकथा दे रहा हूँ। दीदी ने उसे प्रकाशित करने की आज्ञा दे दी है। सत्य कहने की बात यह है कि बाणभट्ट की अन्यान्य पुस्तकों की भाँति यह आत्मकथा भी अधूरी ही है। उक्त वाक्यों के साथ दीदी के इन वाक्यों को भी रख कर देखने से कुछ विशेष बातें सामने आती हैं— 'शोण-भाषा में उपलब्ध सामग्री का हिन्दी-रूपान्तर मैंने कर लिया है। तू इसे एक बार पढ़ तो भला! देख मेरी हिन्दी में जो गलती है उसे सुधार दे और आरंभ से इसका [illegible] में छपा दे।'

उक्त वाक्यों से स्पष्टतः ये निष्कर्ष निकलते हैं—

(१) 'बाणभट्ट की आत्मकथा' नाम की एक पुस्तक दीदी की शोण-भाषा में लिखी थी।

(२) उक्त पुस्तक अपने मौलिक रूप में संस्कृत में लिखी हुई थी।

(३) इसका हिन्दी-रूपान्तर दीदी ने किया।

( ४ ) संशोधन-कार्य पंडितजी को सौंपा गया।

( ५ ) बाणभट्ट की अन्य रचनाओं की भाँति यह कृति भी अपूर्ण है।

ये बातें पाठक की बुद्धि पर 'वशीकरण' का प्रभाव डालती हैं।

उपसंहार में दिये हुए दीदी के पत्र से भी कुछ बातें सामने आती हैं। पत्र में दीदी लिखती है— 'आत्मकथा" के बारे में तूने एक बड़ी गलती की है। तूने उसे अपने कथामुख में इस प्रकार प्रदर्शित किया है मानों वह 'आटोबायोग्राफी' हो। रे भला! तूने संस्कृत पढ़ी है ऐसी ही मेरी धारणा थी पर यह क्या अनर्थ कर दिया तूने। बाणभट्ट की आत्मकथा शोणनद के प्रत्येक बालुका-कण में वर्तमान है। छि: कैसा निर्बोध है तू, इस आत्मा की आवाज तुझे नहीं सुनाई देती ?+++ भोले 'बाणभट्ट' केवल भारत में ही नहीं होते। इस नरलोक से किन्नरलोक तक एक ही रागात्मक हृदय व्याप्त है।" उपसंहार में पंडितजी के अपने कुछ वाक्य भी महत्त्व के हैं—

'शोणनद के अनन्त बालुका-कणों में से न जाने किस कण से बाणभट्ट की आत्मा की यह मर्मभेदी पुकार दीदी को सुना दी थी ? + + + प्रतिवर्ष की यवन कुमारी देवपुत्र-नन्दिनी आस्ट्रिया देशवासिनी दीदी ही हैं। आस्ट्रिया में जिस नवीन 'बाणभट्ट' का आविर्भाव हुआ था वह कौन था ? हाय दीदी ने क्या हमलोगों के प्रभाव अपने उसी कवि प्रेमी की आँखों से अपने को देखने का प्रयत्न किया था। यह कैसा रहस्य है दीदी के सिवा और कौन है जो इस रहस्य को समझा दे मेरा मन उस 'बाणभट्ट' का संधान पाने को व्याकुल है। + + + पत्र पढ़ने के बाद मेरे मन में बड़ी प्रतिक्रिया हुई है। यदि मेरा अनुमान ठीक है तो साहित्य में यह अभिनव प्रयोग है।"

इन उक्तियों के आधार पर जो निष्कर्ष निकाले जा सकते हैं वे ये हैं—

(१) बाणभट्ट की आत्मकथा 'ऑटोबायोग्राफी' नहीं है।

(२) यह आत्मा की आवाज है। यह उस रागात्मक हृदय का चित्र है जो नरलोक से किन्नरलोक तक व्याप्त है। यह किसी विशेष व्यक्ति की कहानी नहीं है।

(३) यवन-कुमारी देवपुत्र-नंदिनी ही दीदी हैं। जो हृदय यवन-कुमारी को प्राप्त है वही दीदी को प्राप्त है। दीदी ने बाणभट्ट की आवाज नहीं सुनी वरन् बाणभट्ट की आत्मा की पुकार सुनी है।

(४) आत्मकथा एक प्रेमी हृदय की कहानी है।

(५) दीदी कवि की कल्पना है।

(६) सामग्री के अभाव और कथा की पूर्णता ने इस कृति को अधूरी-जैसी प्रकट करवाया है, अन्यथा यह रचना अपने आपमें पूर्ण है। अधूरी और 'पूरी' का अन्तर भी एक रहस्य है।

इस प्रकार मामुख के आधार पर निकाले गये पहले तीन (और अन्तिम भी) निष्कर्ष रह जाते हैं और यही सिद्ध होता है कि (१) यह कृति आत्मकथा नहीं है, (२) यह बाणभट्ट के हाथ की प्राचीन संस्कृत-रचना भी नहीं है, तथा (३) यह किसी दीदी के द्वारा किया हुआ अनुवाद भी नहीं है। पाँचवीं बात भी असिद्ध हो जाती है। यह कृति अपूर्ण रचना नहीं है। कौशल से अपूर्ण-जैसी दिखलाई गई है। यह दिखावटी अपूर्णता झूठ को सच-जैसा दिखाने में बड़ी सहायक हुई है। हाँ चौथी बात में थोड़ा-सा सत्यांश है और वह यह कि बाणभट्ट की प्राप्त जीवन-सामग्री में कल्पना का पुट देकर इसे विशेष कृति का रूप दिया है।

पंडित हजारीप्रसाद द्विवेदी की दीदी चाहे कल्पना का पुत्र न रहा हो, किन्तु बाणभट्ट की आत्मकथा के संबंध में उसका यह प्रसंग कल्पना का उद्गम-विलास-मात्र है। दीदी को कथामुख का चरित्र बनाया गया है। उपसंहार में भी दीदी की प्रमुखता कल्पित नहीं हुई है। कथा के आदि और अन्त में दीदी के प्रसंग ने कथा-सृष्टि में दीदी के महत्त्व को प्रमाणित कर दिया है। दीदी के बिना यह कथा विश्वसनीयता नहीं प्राप्त कर सकती थी। इस कथा की भूमिका भी दीदी और उपसंहार भी दीदी ही है। यदि दीदी ऐतिहासिक भावुकता की सृष्टि है तो बाणभट्ट की आत्मकथा भावुक ऐतिहासिकता का प्रतिफलन है। यदि दीदी का प्रसंग न होता तो कथा को इतना ऐतिहासिक आधार न मिल पाता।

'बाणभट्ट की आत्मकथा' का प्रमाण प्रस्तुत करने के लिए लेखक ने 'दीदी' के साथ जो सम्बन्ध स्थापित किया है वह ऐतिहासिक भ्रम की रक्षा के लिए बड़ा महत्त्वपूर्ण है। लेखक ने 'दीदी' से एक ओर अपना सम्बन्ध व्यक्त किया है और दूसरी ओर आत्मकथा का। आत्मकथा के मूलभाग से प्रत्यक्षतः दीदी का कोई सम्बन्ध नहीं है किन्तु जिस भाग से दीदी का सम्बन्ध है वह आत्मकथा का बड़ा महत्त्वपूर्ण अंग है। इसके बिना यह सारा आयोजन किसी एक तरह से विनष्ट हो जाता है। अतएव बाणभट्ट के महान् व्यक्तित्व आत्मकथा के विशाल प्रासाद और वातावरण के इसमें बड़े भण्डार की रक्षा के लिए 'दीदी' का अस्तित्व अनिवार्य है। दीदी के साथ कथामुख और उपसंहार भी अनिवार्य है। इसलिए जब तक इस उपन्यास का सम्बन्ध कथामुख और उपसंहार से रहेगा तब तक 'दीदी' इसमें एक पात्र के रूप में प्रस्तुत रहेगा।

'दीदी' के पात्रत्व पर आलोचकों को मतभेद हो सकता है किन्तु सन्देह के लिए कोई अवकाश नहीं है। यदि लेखक के मन में 'दीदी' को पात्र बनाने की बात न रही होती तो उसके चरित्र का इतना सूक्ष्मता से अंकन न किया गया होता।

'दीदी' को भाषा का बड़ा शौक था। पालि-भाषा में उनकी बड़ी रुचि थी। भाषाओं में उनकी प्रवेश-शक्ति आश्चर्यजनक थी।[१] वे कभी कोई शिलालेख की कॉपी कभी [illegible] मठ की कोई पुरानी पोथी और कभी पुराने सिक्के खोज कर ले

जाती थी। ये बातें उनकी ऐतिहासिक रुचि को प्रमाणित करती हैं। उनकी ऐतिहासिक जिज्ञासा में भावुकता का अभाव नहीं था। पोथी, जिसके मालिक का परिचय देते समय उनका चेहरा श्रद्धा से गद्‌गद हो जाता था और उनकी आँखों में पानी उमड़ आता था।

'दीदी' बड़ी मिष्ट एवं गम्भीर स्वभाव की महिला थीं। जब कभी वे ध्यान-मग्न होतीं तो उनका अलौकिक चित्त मुखमण्डल बहुत ही आकर्षक होता और ऐसा भास पड़ता मानों साक्षात् सरस्वती का आविर्भाव हुआ हो। उधम करते हुए छोकरे पास से निकल जाते, धूल उड़ाती हुई बैलगाड़ियाँ पास से चली जातीं, कुत्ते उछल-कूद से थक कर लड़ाई-झगड़े पर आमादा हो जाते; पर दीदी कपू प्रतिमा की भाँति निर्वाक निश्चल निस्पन्द ही रहतीं। जब उनकी समाधि टूटती तब उनकी बातें सुनने लायक होतीं। उनके स्वभाव की कुछ विशेषताओं में से एक भारी सुखद ममता भी थी। बिल्ली के बच्चे पर उनकी बड़ी ममता थी जिसको वे पाँच बच्चों के साथ आस्ट्रिया ले गईं और पूर्ण परिवार के साथ भी पालती रहीं। उनके स्वभाव में करुणा आभासित थी। करुणादि गुणों को लेकर 'दीदी' सम्य-क्रीड़ा आपण दे सकती थीं।

बूढ़ा होने पर भी उस बुढ़िया में विस्मयकारी उत्साह और अध्यवसाय-क्षमता थी। 'दीदी' को संस्कृत व हिन्दी का अच्छा ज्ञान था। लिखने का भी अच्छा अभ्यास था। लिखने बैठतीं तो रातों रात लिखती रहतीं। संस्कृत से हिन्दी में आत्मकथा का अनुवाद उन्होंने एक ही रात में कर डाला था।

'दीदी' के कुछ प्रिय शब्द और वाक्य थे। 'जेमसा' और 'तू बड़ा आलसी है'—ये दीदी के पेट वाक्य थे। कुछ देते समय तथा किसी मधुरमर्त्सनात्मक व्यंग्य के समय उनके मुख से सहसा 'जे मसा' का प्रयोग हो जाता था। 'तू बड़ा आलसी है' यह वाक्य 'दीदी' के उत्साह का व्यंजक था। इसका प्रयोग भी वे मधुर भर्त्सना के अवसर पर ही करती थीं।

उपसंहार में दीदी के पत्र का उल्लेख किया गया है। लेखक को दीदी 'व्योम' नाम से अभिहित करती हैं। लेखक को इस प्रकार से कभी अभिहित किया गया हो मैं नहीं कह सकता, किन्तु मुझे तो यह पत्र भी जाली ही लगता है। यदि इस प्रकार का कोई पत्र लेखक को किसी पाश्चात्य वृद्धा से मिला भी हो तो भी मैं 'आत्मकथा' से सम्बन्धित प्रसंग को लेखक की ही कपोल-कल्पित समझता हूँ।

पाठक को पत्र से एक बड़ा लाभ यह होता है कि 'आत्मकथा' के मर्म से सम्बन्धित उसकी भ्रान्ति का पर्दा उठने लगता है। कथामुख में जिस ढंग से अपना शिकंजा जमा लिया था वह इस पत्र से प्रकाश में आ जाता है। इस पत्र से दीदी के चरित्र की कुछ और बातें प्रकाश में लाई जाती हैं—एक तो यह कि दीदी को युद्ध से बड़ी घृणा है। वे युद्ध को क्रूरता का प्रतीक मानती हैं। वे यह मानती हैं कि युद्ध के अनेक भावुक तैयार

करके भी मनुष्य पराजय की दिशा में ही बढ़ता जा रहा है। युद्ध के भयानक दृश्य को सामने लाती हुई दीदी कहती है—"यह अच्छा ही हुआ कि तुमने वह कुत्सित नर-संहार नहीं देखा। वह मनुष्य का नहीं मनुष्यता के नाश का दृश्य था।

दीदी के मत से यह कृति बाणभट्ट की आत्मकथा न होकर उसकी आत्मा की कथा है। इसलिए वे कहती हैं—

'आत्मकथा' के बारे में तूने एक बड़ी गलती की है। तूने इसे अपने कथामुख में इस प्रकार प्रदर्शित किया है मानो यह 'ऑटो-बायोग्राफी' हो। 'अ अस्ता' तूने संस्कृत पढ़ी है ऐसी ही मेरी धारणा थी पर यह क्या अनर्थ कर दिया तूने? बाणभट्ट की आत्मा शोणनद के प्रत्येक बालुका-कण में वर्तमान है। फिर कैसा निर्बोध है तू, उस आत्मा की आवाज तुझे नहीं सुनाई देती? देख रे तू पुरुष है तू युवक है, तुझे इतना प्रमाद नहीं शोभता।"

दीदी के इन वाक्यों से उनके चरित्र पर कुछ और प्रकाश पड़ता है और वह यह कि उनको आलस्य और प्रमाद अच्छा नहीं लगता। युवक पुरुष के लिए तो प्रमाद बहुत ही शोचनीय है।

दीदी आत्मा की एकता और व्यापकता में विश्वस्त हैं। उनकी यह मान्यता है—"बाणभट्ट' केवल भारत में ही नहीं होते। इस नरलोक से किन्नरलोक तक एक ही रागात्मक हृदय व्याप्त है।"

दीदी के विचार से तीन दोष बड़े भयंकर हैं और मनुष्य को उनसे बचने का प्रयत्न करना चाहिये—वे हैं प्रमाद, आलस्य और क्षिप्रकारिता।

अवतरणवृत्ति से लेकर दीदी के पत्रव्यवहार तक कथामुख और उपसंहार में उनके संबंध में जो कुछ कहा गया है वह उनकी महत्ता सिद्ध करने के लिए पर्याप्त से अधिक है। आत्मकथा में कितने ही ऐसे पात्र हैं जिनके संबंध में दीदी से कुछ कम या अधिक कह दिया गया है किन्तु उनका महत्त्व मूलकथा में जितना आँका जा सकता है, अपने प्रसंग में दीदी का महत्त्व उससे कहीं अधिक है। दीदी 'आत्मकथा' की ऐतिहासिकता की सूत्रधारिणी साहित्यिक प्राण का प्राणतत्त्व और कुतूहल की आधार-शिला है। यदि कथामुख और उपसंहार आत्मकथा से किसी भी प्रकार संबद्ध माने जा सकते हैं तो 'आत्मकथा' के रचनात्मक गठन में दीदी का प्रसंग अविस्मरणीय है।

आती थी। ये बातें उनकी ऐतिहासिक रुचि को प्रमाणित करती हैं। उनकी ऐतिहासिक जिज्ञासा में भावुकता का अभाव नहीं था। पोथी लिखने आदि का परिचय देते समय उनका चेहरा श्रद्धा से गद्गद हो जाता था और उनकी आँखों में पानी उमड़ आता था।

'दीदी' बड़ी विनम्र एवं गम्भीर स्वभाव की महिला थीं। जब कभी वे ध्यान-मग्न होतीं तो उनका वयोवृद्ध चित्त मुखमण्डल बहुत ही आकर्षक होता और ऐसा भान पड़ता मानों साक्षात् सरस्वती का आविर्भाव हुआ हो। ऊधम करते हुए छोकरे पास से निकल जाते, धूल उड़ाती हुई बैलगाड़ियाँ पास से चली जातीं, कुत्ते उछल-कूद से शुरू कर लड़ाई-झगड़े पर आमादा हो जाते पर दीदी प्रस्तर प्रतिमा की भाँति निर्वाक्, निश्चल निस्पन्द ही रहतीं। जब उनकी समाधि टूटती तब उनकी बातें सुनने लायक होतीं। उनके स्वभाव की कुछ विशेषताओं में से एक नारी सुलभ ममता भी थी। किसी के बच्चे पर उनकी बड़ी ममता थी जिसको वे पाँच बच्चों के साथ आस्ट्रिया ले गईं और पूर्ण परिवार के साथ भी पालती रहीं। उनके स्वभाव में करुणा आच्छादित थी। करुणादि गुणों को लेकर 'दीदी' सम्या-पीड़ा आपल्ल दे सकती थी।

वृद्धा होने पर भी उस बुढ़िया में विस्मयकारी उत्साह और अध्यवसाय-क्षमता थी। 'दीदी' को संस्कृत व हिन्दी का अच्छा ज्ञान था। लिखने का भी अच्छा अभ्यास था। लिखने बैठतीं तो रातों रात लिखती रहतीं। संस्कृत से हिन्दी में आत्मकथा का अनुवाद उन्होंने एक ही रात में कर डाला था।

'दीदी' के कुछ प्रिय शब्द और वाक्य थे। 'लेमना' और 'तू बड़ा आलसी है'—ये दीदी के पेट वाक्य थे। कुछ देते समय तथा किसी मधुरभर्त्सनात्मक प्रसंग के समय उनके मुख से सहसा 'ले मना' का प्रयोग हो जाता था। 'तू बड़ा आलसी है' यह वाक्य 'दीदी' के उत्साह का द्योतक था। इसका प्रयोग भी वे मधुर भर्त्सना के अवसर पर ही करती थीं।

उपसंहार में दीदी के पत्र का उल्लेख किया गया है। लेखक को दीदी 'व्योम' नाम से अभिहित करती हैं। लेखक को इस प्रकार से कभी अभिहित किया गया हो मैं नहीं कह सकता, किन्तु मुझे तो यह पत्र भी जाली ही लगता है। यदि इस प्रकार का कोई पत्र लेखक को किसी पाश्चात्य वृद्धा से मिला भी हो तो भी मैं 'आत्मकथा' से सम्बन्धित प्रसंग का लेखक की ही 'नमक-मिर्च' समझता हूँ।

पाठक को पत्र से एक बड़ा लाभ यह होता है कि 'आत्मकथा' के गर्भ से सम्बन्धित उसकी भ्रान्ति का पर्दा उठने लगता है। कथामुख में जिस तथ्य को अपना लिखकर जमा दिया था वह इस पत्र से प्रकाश में आ जाता है। इस पत्र से दीदी के चरित्र की कुछ और बातें प्रकाश में लाई जाती हैं—एक तो यह कि दीदी को युद्ध से बड़ी घृणा है। वे युद्ध को क्रूरता का प्रतीक मानती हैं। वे यह मानती हैं कि युद्ध के अनेक भावुक विचार

# १७ भाषा-शैली

इस कृति के यशस्वी रचयिता डा. हजारीप्रसाद द्विवेदी उत्कृष्ट शैलीकार हैं। उनकी भाषा बड़ी ओजस एवं समर्थ है। कबीर, हिन्दी साहित्य की भूमिका, अशोक के फूल, हिन्दी साहित्य का आदिकाल, बाणभट्ट की आत्मकथा, चारुचन्द्रलेख आदि अनेक रचनाएँ डॉ. द्विवेदी की गद्यशैली के अनेक प्रकारों को सामने लाती हैं। इन कृतियों में लेखक के दो रूप सामने आते हैं:—कवि-रूप तथा आलोचक-रूप। गद्य में भी कवि रहता है यह चौंकाने वाली बात नहीं है। प्राचीनों ने भी गद्य को काव्य-कोटि से बहिष्कृत नहीं किया था। इसीलिए 'काव्यञ्च द्विविधं गद्यञ्च पद्यञ्च' जैसी प्राचीन काव्योक्ति का प्रयोग आज तक सम्मानित है।

द्विवेदीजी की संस्कृत-पद्य-रचना से मैं परिचित हूँ किन्तु मुझे ज्ञात नहीं है कि उन्होंने हिन्दी में कोई पद्य-रचना की है। फिर भी उनके कवित्व का परिचय गद्य रचनाओं से मिल जाता है। सामान्य गद्य में तो द्विवेदीजी का कवि मुखर रहता ही है परन्तु आलोचनात्मक गद्य में भी उनका 'कवि' दबता नहीं है। उनके व्यक्तित्व की मस्ती तथा वाणी की व्यंग्यात्मकता उनकी गद्य रचनाओं में स्थान-स्थान पर झलकती दिखाई पड़ती है। उनकी वाणी में भावुकता भी है और तीखापन भी, किन्तु तीखापन शुष्क एवं नीरस नहीं है। व्यंग्यमय माधुर्य उसका प्रमुख गुण है।

बाणभट्ट की आत्मकथा की सफलता एवं सार्थकता जिन बातों पर निर्भर है, उनमें से एक बाणभट्ट की शैली का अनुकरण भी है। कादम्बरी और हर्षचरित के पाठक भलीभाँति जानते हैं कि बाणभट्ट ने तीन प्रकार की शैली का प्रयोग किया है। ये तीनों प्रकार हर्षचरित की ही विशेषता हों, ऐसी बात नहीं है; कादम्बरी की भी विशेषता है। कादम्बरी की भाषा अधिक ओजस रसप्रवाहिनी तथा काव्यात्मक है। इन ग्रन्थों में बाण की शैली का एक प्रकार तो वह है जिसमें आडम्बरपूर्ण समासबहुल बड़े-बड़े वाक्यों का बाहुल्य है, दूसरी शैली छोटे-छोटे समासों वाली है और तीसरी समासों से रहित है। 'बाणभट्ट की आत्मकथा' में ये तीनों शैलियाँ मिलती हैं। प्रथम शैली का अनुमान निम्नलिखित उदाहरण से कर सकते हैं—

'जिनके दोर्दण्ड के प्रताप से रोमकपत्तन के उत्तर के देश काँपते हैं, जिनकी खरतर असि-धारा-स्रोतस्विनी में शक-पार्थिव-जैसे पार्थिव फेन-बुद्बुद की भाँति बह गये, जिनकी प्रतापाग्नि ने उद्दण्ड बाह्लीकों को इस प्रकार तोड़ डाला जैसे क्रीड़ा-परायण शिशु कमल-दण्ड को तोड़ देते हैं और जिनकी स्फूर्जित दीप्त कीर्तिचन्द्रिका में प्रशस्त सामन्त स्तबक पर्यावर्तमान हो रहे हैं।

"महाश्वेता ही थी—प्रफुल्ल ज्योत्स्नाच्छादित नील आवरण में से उनका मनोहर मुख सौगुना रमणीय दिखाई दे रहा था, मानों ज्योत्स्ना-रूप धवल-मन्दाकिनी-धारा में बहते हुए शैवाल-जाल में उलझा हुआ प्रफुल्ल कमल हो क्षीरसागर में सेवरण करती हुई नील वसना पद्मा हो कैलाश-पर्वत पर खिली हुई अपुष्पा-यमुना-पंक्ति हो नील-मेघ-मंडल में मुस्करानेवाली स्थिर सौदामिनी हो।'

"आकाश के मयूखो। सखी रहना बाणभट्ट पथ भ्रान्त अकर्मा नहीं है किन्तु रज्जु भ्रमवाद की भाँति अनर्थकारी नहीं है, वैद्यरोत्पादित दुर्वासन की भाँति रास्ते पर विक्षिप्त इतभाग्य नहीं है, वन में खिलकर मुरझानेवाले वाले जंगली फूल की भाँति निष्फलजन्मा नहीं है सुपक्कुम्भ भूमिकल्प के समान आश्रयहीन नहीं है मरुकान्तार में सूख जाने वाली नदी के समान आश्रयहीन नहीं है।'

उक्त तीनों उदाहरणों में सम्पूर्ण वाक्य अनेक उपवाक्यों से आपूरित हैं जिनमें समासों को छटा देखने योग्य है। ऐसे वाक्यों और समासों का प्रयोग आख्यायिकाकार ने अनेक वर्णनों में किया है। आख्यायिका के वर्णनों की प्रमुख विशेषता ही यह है कि समासों से अलंकृत दीर्घ वाक्य-विन्यास कहीं कहीं चरित्र-वर्णनों में भी इसी शैली का अनुपम मिलता है। तीसरा उदाहरण इसका प्रमाण है।

दूसरे प्रकार की शैली का प्रयोग आख्यायिकाकार कहीं भी कर लेता है। उसमें समास हैं, किन्तु इतने आडम्बर नहीं है। वाक्य भी छोटे छोटे हैं अनेक उपवाक्यों से दुर्गम नहीं होते। लेखक अपनी बात को एक ही वाक्य में पूर्ण कर लेता है। इस शैली में मस्ती है। उदाहरण देखिये—

"मानव चतुर वीभत्स परिहास का रूप बना हुआ था। चन्दन के अनुलेपन से चर्चित उसके वक्ष-स्थल पर मालती-दाम सुशोभित हो रहा था, घुंघरुओं में नकुला का मनोहर वलय बड़ी सुकुमार मणी से सजा हुआ था और सँवारे हुए पुष्पित केशों के पिछले भाग में दुर्लभ पारात कुसुमों का गुच्छ बड़ा ही अभिराम दिखाई दे रहा था। पान खाने में उसने बड़ी निर्दयता का परिचय दिया था। न मुँह पर ही उसने दया दिखाई थी और न ताम्बूल-पत्रों पर ही। परन्तु पान के इतने पत्ते मिल कर भी उसका कालिमा दूर नहीं कर सके थे। वह मुँह को ऊपर उठाकर अधरोष्ठ को आकाश के समानान्तर करके बोल रहा था फिरभी निर्बाध अनर्गल कपिल धारा इस प्रकार बह रही थी मानों कोई ऊर्ध्वमुख पापपुञ्ज (फव्वारा) हो।"

इस शैली में समासों का अभाव नहीं है किन्तु पहले प्रकार की सी शैली का आडम्बर भी नहीं है। वाक्यों की दीर्घता स्वाभाविक है। वाक्यों में मिलकर मस्ती झूम रही है। ऐसा प्रतीत होता है कि लेखक के सामने उसका कोई बनारसी मित्र खड़ा हो और वे उसी का 'फोटो' खींच रहे हों।

तीसरी शैली में समासों का एकान्ताभाव तो होता नहीं है, किन्तु पहली और

दूसरी शैली की भाँति समस्त और लंबे लंबे वाक्य नहीं होते। ऐसे वाक्यों में शब्द बड़े चुस्त होते हैं और प्रत्येक शब्द, विशेषतः विशेषण अपने स्थान पर जुड़ता प्रतीत होता है। विशेषणों के पीछे मनोविज्ञान की शक्ति काम करती है और कभी कभी अभिप्रेत शक्ति का वह प्रकार के बड़े दीप्त दीख पड़ते हैं। नीचे के उद्धरण इसी शैली को व्यक्त करते हैं—

(१) 'उनमें अपने आपको दूसरों के लिए गला देने की भावना नहीं है इसी लिए वे कपास पर चढ़ जाते हैं एक स्थित पर टिक जाते हैं। वे फेन बुद्बुद की भाँति अनित्य हैं। वे सैकत सेतु की भाँति अस्थिर हैं। वे जल-रेखा की भाँति नश्वर हैं। उनमें अपने आपको दूसरों के लिए मिटा देने की भावना जब तक नहीं आती, तब तक वे ऐसे ही रहेंगे। उन्हें जब तक पूजाहीन दिवस और सेवाहीन रात्रियाँ अनुतप्त नहीं करतीं और जब तक निष्फल अर्घ्यदान उन्हें कुरेद नहीं देता तब तक उनमें निषेध-रूपा नारी तत्त्व का अभाव रहेगा और तब तक वे केवल दूसरों को दुःख दे सकते हैं।"

( २ ) 'मैं इस प्रकार जड़ हो गया था कि कहीं किसी प्रकार के सौजन्य का लेशमात्र भी अनुभव नहीं कर पा रहा था। इतना बड़ा व्यापार मेरी आँखों के सामने देखते-देखते होगया और मैं हतसंज्ञ निश्चेष्ट बैठ रहा। भट्टिनी को अश्रुपात की अवस्था में देखकर मुझे जैसे होश सा हुआ। मैं तड़फड़ा कर उठ पड़ा। 'क्या कह रही हो देवि ! निपुणिका ने उन्माद की अवस्था में जो कुछ कहा है, उसीको प्रमाण मान कर मुझे अपराधी बना रही हो!'

प्राचीन परिभाषा में पहली शैली को 'उत्कलिका' या 'तन्मक' कहा जा सकता है और दूसरी को, जो अल्पसमासयुक्त एवं बहुत बड़े-बड़े वाक्योंवाली नहीं है 'चूर्णक' अभिधा दी जा सकती है। तीसरी शैली की शब्दावली स्वच्छन्द फुदकते हुए पक्षियों की भाँति कलरव करती हुई जान पड़ती है। यह 'सहज' शैली है। एक में प्रदर्शन-प्रवृत्ति, दूसरी में मोहक प्रेषणीयता और तीसरी में सहजाभिव्यक्ति है।

यद्यपि बाणभट्ट की आत्मकथा में टकसाली शब्दों का (उर्दू-फ़ारसी के भी) प्रयोग मिलता है, किन्तु उनमें केवल अनुवादक ही सामने आता है, भाव नहीं। वस्तुतः तत्सम बाहुल्य और संस्कृतीकरण की प्रवृत्ति ही 'बाणभट्ट की आत्मकथा' की विशेषता है। लेखक ने शब्द का अंग-भंग कहीं नहीं होने दिया। शब्दों का प्रयोग बड़ी कुशलता से किया गया है। यह ठीक है कि लेखक पर संस्कृत का प्रचुर प्रभाव है किन्तु यह भी ठीक है कि तत्सम शब्दावली के प्रयोग में सामान्यतया उन्हें आयास नहीं करना पड़ा। तीसरे प्रकार की शैली में आये हुए शब्द यही आभास देते हैं कि उनपर लेखक का पूर्ण अधिकार है और प्रत्येक शब्द उसके संकेत से यथास्थान बैठता चला जाता है मानों वह पूर्वप्रतिष्ठित हो।

यदि यह ठीक है कि शैली में शैलीकार का साक्षात्कार किया जासकता है तो

यह भी ठीक है कि 'बाणभट्ट की आत्मकथा' में आचार्य द्विवेदी के दर्शन स्थान-स्थान प
होते हैं। बाण के व्यक्तित्व में आचार्यजी का व्यक्तित्व, उसके आदर्श में उनका आदर्श
उसके शिष्टिमत आचरण में उनका आचरण उसके स्वभाव में उनका स्वभाव और उसं
व्यंग्यों में उनके व्यंग्य संनिहित हैं। संस्कृत भाषा पर जैसा अधिकार बाण का था वैसा
ही हिन्दी भाषा पर आचार्यजी का है। बाण की भाषा बड़ी मादक थी, किन्तु आचार्यजी
की भाषा और भी अधिक मादक है और उसका कारण है भाषा की मनोवैज्ञानिक भूमिका।—

आचार्यजी की भाषा खड़ी बोली है और खड़ी बोली में तत्सम-शब्दावली को
आत्मसात् करने की बड़ी क्षमता होती है किन्तु बाणभट्ट की आत्मकथा की भाषा ने
तत्सम-शब्दावली को जिस प्रकार स्वायत्त किया है उसीसे तो उसकी 'बाणीयता' प्रमा-
णित-सी होती है। बाणभट्ट की आत्मकथा की भाषा की एक विशेषता यह भी है कि
उसका स्वर कई स्थानों पर व्यक्तिपरक तथा ध्वनि मनोवैज्ञानिक है। बाण की भाषा
अधिकांशत अपनी वस्तुपरकता के लिए ही प्रशस्त है। सामान्यतया इतने प्रचुर एवं पुष्कल
वर्णनों में आत्मपरकता का निर्वाह असंभव नहीं तो अतिदुष्कर अवश्य होता है किन्तु
डा० हजारीप्रसादजी ने दुष्कर को सुकर कर दिखाया है। एक उदाहरण देखिये—

'अपने आवास पर लौटा तो देखा कि भट्टिनी उत्सुकता के साथ मेरी प्रतीक्षा
कर रही हैं। आते ही उन्होंने मृदु तिरस्कार के साथ कहा—'इतनी देर करना ठीक नहीं
है। उनकी आँखें नीचे झुकी हुई थीं अधरोष्ठ कुंचित थे और चिबुक आरक्त था
स्पष्ट ही भट्टिनी को मेरे देर से आने के कारण खीझ हुई थी पर सहज आभिजात्य गौरव
से उस कोप में मारीत्व आगया था। उनकी वाणी में शासन का ओज था अधिकार का
स्वर था स्नेह की मृदुता थी। मैंने ससम्भ्रम उत्तर दिया कि मैं दुर्ग में ही था। क्षणभर
के लिए मैं विस्मित भी हुआ। इसमें क्या रहस्य होगा।"

व्यंग्य-स्थलों पर अधिकांशत: भाषा हास्यप्रधान है और शब्दावली बड़ी चटुल एवं
ध्वनिमयी है। चण्डीमण्डप के पुजारी के वर्णन में ऐसे स्थलों पर भाषा की यह विशेषता
प्रकट हो सकती है—"उन्होंने बताया कि पुजारी कोई वृद्ध द्रविड़ साधु हैं। उनके काले
काले शरीर में शिराएँ इस प्रकार फूटी दिखाई देती हैं मानो उन्हें जला हुआ रस्सा
समझकर गिरगिट चढ़े हुए हों। सारा शरीर घाव के दागों से इस प्रकार भरा है, मानों
अपनी देवी के शुभ लक्षणों को उस देह से काट-काट कर अलग कर लिया है। वे काफी
शौकीन भी हैं। यद्यपि वृद्ध हैं तो भी कानों में गोरख-गुम्फ का लटकना नहीं भूलते।
वे भक्त भी हैं क्योंकि चण्डी-मन्दिर की चौखट पर सिर टुकराने-टुकराते उनके ललाट
में अर्बुद हो गया है। वे तांत्रिक भी हैं प्रायः ही बूढ़ा दार्य-चामिणियों पर वशीकरण
चूर्ण फेंका करते हैं। वे रसोन-कुंगल भी हैं क्योंकि एक बार दुष्टस्यापों की निधि दिखाने
वाला अञ्जन लगाकर एक आँख खो चुके हैं। वे चिकित्सक भी हैं अपने आप वाले

दूसरी शैली की भाँति समासता और बड़े लंबे वाक्य नहीं होते। ऐसे वाक्यों में शब्द बड़े चुटुल होते हैं और प्रत्येक शब्द, विशेषतः विशेषण अपने स्थान पर फुदकता प्रतीत होता है। विशेषणों के पीछे मनोविश्लेषण की शक्ति काम करती है और कभी कभी अभिधेतर शक्ति का बल पाकर वे बड़े तीव्र तीखे पड़ते हैं। नीचे के उद्धरण इसी शैली को व्यक्त करते हैं—

(१) 'उनमें अपने आपको दूसरों के लिए मिटा देने की भावना नहीं है, इसी लिए वे कटाक्ष पर बह जाते हैं, एक स्मित पर बिक जाते हैं। वे फेन बुद्बुद की भाँति अनित्य हैं। वे शैवाल सेतु की भाँति अस्थिर हैं। वे जल-रेखा की भाँति नश्वर हैं। उनमें अपने आपको दूसरों के लिए मिटा देने की भावना जब तक नहीं आती, तब तक वे ऐसे ही रहेंगे। उन्हें जब तक पुष्पहीन दिवस और शैयाहीन रात्रियाँ अनुतप्त नहीं करतीं और जब तक निष्फल अन्वेषण उन्हें कुरेद नहीं देता तब तक उनमें निषेध-रूपा नारी तत्त्व का अभाव रहेगा और तब तक वे केवल दूसरों को दुःख दे सकते हैं।"

(२) 'मैं इस प्रकार जड़ हो गया था कि कहीं किसी प्रकार के संवेदन का लेशमात्र भी अनुभव नहीं कर पा रहा था। इतना बड़ा व्यापार मेरी आँखों के सामने देखते-देखते होगया और मैं हतचेत निश्चेष्ट बैठ रहा। भट्टिनी को वात्याघात की अवस्था में देखकर मुझे जैसे होश सा हुआ। मैं तड़फड़ा कर उठ पड़ा। 'क्या कह रही हो देवि! निपुणिका ने उन्माद की अवस्था में जो कुछ कहा है उसीको प्रमाण मान कर मुझे अपराधी बना रही हो!

प्राचीन परिभाषा में पहली शैली को 'उत्कलिका' या 'दण्डक' कहा जा सकता है और दूसरी को, जो अल्पसमासयुक्त एवं बहुत बड़े-बड़े वाक्योंवाली नहीं है, 'चूर्णक' अभिधा दी जा सकती है। तीसरी शैली की शब्दावली स्वच्छन्द फुदकते हुए पक्षियों की भाँति कलरव करती हुई जान पड़ती है। यह 'सहज' शैली है। एक में प्रदर्शन-प्रवृत्ति दूसरी में मोहक प्रेषणीयता और तीसरी में सहजाभिव्यक्ति है।

यद्यपि बाणभट्ट की आत्मकथा में टकसाली शब्दों का (उर्दू-फारसी के भी) प्रयोग मिलता है, किन्तु उनमें केवल अनुवादक ही सामने आता है, बाण नहीं। वस्तुतः तत्सम बाहुल्य और संस्कृतीकरण की प्रवृत्ति ही बाणभट्ट की आत्मकथा की विशेषता है। लेखक ने शब्द का अप-भ्रंश कहीं नहीं होने दिया। शब्दों का प्रयोग बड़ी सफाई से किया गया है। यह ठीक है कि लेखक पर संस्कृत का प्रचुर प्रभाव है किन्तु यह भी ठीक है कि तत्सम शब्दावली के प्रयोग में सामान्यतया उसे आयास नहीं करना पड़ा। तीसरे प्रकार की शैली में आये हुए शब्द यही आभास देते हैं कि उनपर लेखक का पूर्ण अधिकार है और प्रत्येक शब्द उसके संकेत पे यथास्थान बैठता चला जाता है मानों वह पूर्वप्रतिष्ठित हो।

यदि यह ठीक है कि शैली में शैलीकार का साक्षात्कार किया जा सकता है तो

यह भी ठीक है कि 'बाणभट्ट की आत्मकथा' में आचार्य द्विवेदी के दर्शन स्थान-स्थान पर होते हैं। बाण के व्यक्तित्व में आचार्यजी का व्यक्तित्व, उसके आदर्श में उनका आदर्श, उसके निर्विकल्प आचरण में उनका आचरण, उसके स्वभाव में उनका स्वभाव और उसके व्यंग्यों में उनके व्यंग्य संनिहित हैं। संस्कृत भाषा पर जैसा अधिकार बाण का था वैसा ही हिन्दी भाषा पर आचार्यजी का है। बाण की भाषा बड़ी मादक थी, किन्तु आचार्यजी की भाषा और भी अधिक मादक है और उसका कारण है भाषा की मनोवैज्ञानिक भूमिका।

आचार्यजी की भाषा खड़ी बोली है और खड़ी बोली में तत्सम-शब्दावली को आत्मसात् करने की बड़ी क्षमता होती है, किन्तु बाणभट्ट की आत्मकथा की भाषा ने तत्सम-शब्दावली को जिस प्रकार स्वायत्त किया है उसीसे तो उसकी 'बाणोपमता' प्रमाणित-सी होती है। बाणभट्ट की आत्मकथा की भाषा की एक विशेषता यह भी है कि उसका स्वर कई स्थलों पर व्यक्तिपरक तथा ध्वनि मनोवैज्ञानिक है। बाण की भाषा अधिकांशतः अपनी वस्तुपरकता के लिए ही प्रख्यात है। सामान्यतया इतने प्रचुर एवं पृथुल वर्णनों में आत्मपरकता का निर्वाह असंभव नहीं तो अतिदुष्कर अवश्य होता है, किन्तु डा० हजारीप्रसादजी ने दुष्कर को सुकर कर दिखाया है। एक उदाहरण देखिये—

"अपने आवास पर लौटा, तो देखा कि भट्टिनी उत्सुकता के साथ मेरी प्रतीक्षा कर रही हैं। आते ही उन्होंने मृदु तिरस्कार के साथ कहा—'इतनी देर करना ठीक नहीं है।' उनकी आँखें नीचे झुकी हुई थीं, अधरोष्ठ कुंचित थे और चिबुक आरक्त था। स्पष्ट ही भट्टिनी को मेरे देर से आने के कारण खीझ हुई थी पर सहज आभिजात्य गौरव से उस क्रोध में भारीपन आ गया था। उनकी वाणी में शासन का ओज था, अधिकार का स्वर था, स्नेह की मृदुता थी। मैंने ससंभ्रम उत्तर दिया कि मैं दुर्ग में ही था। क्षणभर के लिए मैं चिन्तित भी हुआ। इतना क्या सह होगा।"

व्यंग्य-स्थलों पर अधिकांशतः भाषा व्यंजनाप्रधान है और शब्दावली बड़ी चटुल एवं ध्वनिमयी है। जरीपरस के पुजारी के वर्णन से ऐसे स्थलों पर भाषा की यह विशेषता प्रकट हो जाती है—'उन्होंने बताया कि पुजारी कोई वृद्ध शैव साधु हैं। उनके काले स्थूल शरीर में शिराएँ इस प्रकार फूटी दिखाई देती हैं मानो उन्हें जला हुआ खम्भा समझकर गिरगिट चढ़े हुए हों। सारा शरीर घाव के दागों से इस प्रकार भरा है, मानो चमरसी देवी ने शुभ लक्षणों को उस देह से काट-काट कर अलग कर लिया है। वे काफी शौकीन भी हैं। यद्यपि वृद्ध हैं तो भी कानों में चौर-पुष्प का लटकना नहीं भूलते। वे भक्त भी हैं क्योंकि चण्डी-मन्दिर की चौखट पर सिर टुकराते-टुकराते उनके ललाट में अर्बुद हो गया है। वे तांत्रिक भी हैं; अक्सर ही बूढ़ी तीर्थ-यात्रिणियों पर वशीकरण चूर्ण फेंका करते हैं। वे प्रयोग-कुशल भी हैं क्योंकि एक बार गुप्तस्थानों की लिपि दिखाने वाला कज्जल लगाकर एक आँख खो चुके हैं। वे चिकित्सक भी हैं, अपने पाये वाले

लम्बे और ऊँचे दाँतों को समान बनाने के उद्योग में अन्य दाँतों को खो चुके हैं; पर वे ऊँचे दाँत वहीं के वहीं हैं। वे विनोदी भी हैं क्योंकि बालकों के पीछे एक बार ईंट लेकर दौड़ पड़े थे और झुक कर गिर गये थे, जिससे होंठ कुछ कट गये हैं। उनकी विद्या का भाण्डार अक्षय है। समस्त दक्षिणापथ की सम्पत्ति प्राप्त करने की आशा से कपाल में तिलक धारण करते हैं + + + ।"

आचार्य जी ने लोकोक्तियों और मुहावरों का प्रयोग 'भरपूर' किया है, किन्तु यह प्रयोग उस भूमि नहीं किया है जहाँ उनकी भाषा सहज और समासहीन है। ऐसे स्थलों पर ही शब्दों में चुहल और वाक्यावली में चुस्ती है। मुहावरे, बड़े जानदार और दैनिक उपयोग के होने के कारण, टकसाली भाषा के अङ्ग बन गये हैं। इसी प्रकार का एक उदाहरण नीचे दिया जाता है —

"निपुणिका की अन्तिम बात मेरे मर्म में चुभ गई।१ वह अगर पश्चात्ताप करती है, तो किस नरक में पड़ी है २ कहाँ भी स्थान नहीं मिलेगा ?३ वह कुलभ्रष्टा स्त्री है उसके सद्गुणों का समाज में क्या मूल्य है ?४ गुणों की तो फिर भी कुछ-न-कुछ पूछ है ही। मैंने उसकी कोटरगामिनी आँखों को एक बार फिर देखा। उनमें आँसू भरे हुए थे। मैं बोला—'निउनिया तू झूठ बोलती है। तू पछता रही है तू कष्ट में है तू आश्रय चाहती है तू मुझे यहाँ से हटने नहीं देना चाहती। मैं जो पहले था वह आज भी हूँ सारी दुनियाँ भी तुझे मेरे आश्रय से अलग नहीं कर सकती। यह दुकान अभी बन्द करदे।५ जहाँ लोग तेरी कोई बात नहीं जानते, ऐसे किसी स्थान पर शान्तिपूर्वक रह। मैं तुझे कीचड़ में छोड़ कर नहीं जा सकता।६ मेरे प्रति तेरा मोह कट गया है, यह अच्छी बात है। तू इस कालिमा-भरी नगरी के राजमार्ग को छोड़ दे। तेरी आँखें कैसी धँस-गई हैं।८ हा अभागी तू मुझ से भी छिपा रही है।' निपुणिका इस बार बेबस हो गई।९ वह फूट-फूट कर रो पड़ी।"

भाषा में मुहावरों की शक्ति तो है ही साथ ही उसमें एक अनूठी कसावट भी है। प्रत्येक शब्द अर्थ-गरिमा से आपूर्ण है। वह जहाँ है वहीं सजा हुआ दीखता है। एक भी शब्द के हटने-बदलने से वाक्य शिथिलता-मुक्त नहीं रह सकता। नाटकीयता और प्रभावात्मकता से भाषा सरस हो गई है। नीचे के उद्धरण में शक्ति-चमत्कार देखा जा सकता है—

'निर्दय तुमने बहुत बार बताया था कि तुम नारी-देह को देव-मन्दिर के समान पवित्र मानते हो पर एक बार भी तुमने समझा होता कि यह मन्दिर हाड़-मांस का है ईंट-चूने का नहीं।१ जिस क्षण मैं अपना सर्वस्व लेकर इस आशा से तुम्हारी ओर बढ़ी थी कि तुम उसे स्वीकार कर लोगे उसी समय तुमने मेरी आशा को धूलिसात् कर दिया।४ उस दिन मेरा निश्चित विश्वास हो गया कि तुम जड़ पाषाण-पिण्ड हो

१, २ + + + ९ = इस उद्धरण में इतने मुहावरे हैं।

म्हारे भीतर न देखता है, न पशु है एक मलिन भरता । जीवन में मैंने उसके बाद बहुत दुःख झेले हैं पर उस दारुणतर है प्रत्याख्यान के समान कष्ट मुझे कभी नहीं हुआ ।"

परिष्कृत शब्दों में शक्ति का चमत्कार देखता हुआ पाठक भाषा की कसावट भी देख सकता है । भाषा में प्रसाद के साथ माधुर्य गुण का ऐसा सम्मिश्रण प्राय दुर्लभ होता है । शृ गार का ऐसा पुटपाक आचार्य द्विवेदीजी के ही वश की बात है । 'कंकण किंकिणि नूपुर धुनि सुनि+ + + आदि वाक्यों में शृ गार अपनी तरंग की वास्तविकता प्रकट किये बिना नहीं रहा सका था किन्तु निपुणिका के उक्त वाक्यों में शृ गार वास्तविक भूमिका पर न आकर आन्दोलित सरोवर की तरंगों के समान हृदय-तट से ही टकरा रहा है । यह भाषा की गरिमा नहीं तो और क्या है ? सच तो यह है कि बाणभट्ट की आत्मकथा की भाषा-शैली एक ही साथ मोहक, मारक मधुर, चटुल और प्रवर्तनमयी है । कहीं उसका एक गुण प्रधान है तो कहीं दूसरा और कहीं-कहीं गुण-निष्पण-सौष्ठव भी है । व्यस्य कहीं ओज का प्रभाव करते हैं तो कहीं प्रसाद-माधुर्य का । कहीं-कहीं सरल स्थलों में भी बड़ी वक्रता दिखाई देती है और कभी-कभी वक्रता अतिशय हो जाती है । मौलिक वक्रता का एक उदाहरण यह है—

मेरे जीवन में जो कुछ घटा है उसे जानने की क्या जरूरत है । आजकल मैं पान बेचती हूँ और छोटे राजकुल के अन्तःपुर में पान पहुँचाया करती हूँ । सब मिलाकर मैं दुःखी नहीं हूँ । तुम मेरी चिन्ता छोड़ो । जहाँ जा रहे हो, वहाँ जाओ । यदि इस नगर में रहो, तो कभी-कभी दर्शन पाने की आशा में अवश्य रहूँगी ।"

इन वाक्यों में सरलता है, किन्तु इनके पीछे विदग्धता भी देखी जा सकती है । इसमें चुटीली वक्रिमा और तीव्रता का अनुभव न करना भाषा के मनोवैज्ञानिक पक्ष को विस्मृत करना है ।

कथा-शैली भावोद्रेक से आरम्भ होकर तल्लीनता की ओर बढ़ती जाती है । भाषा सुगम या क्लिष्ट ही नहीं है, वरन् प्रसंगानुरोध से रूप-रंग बदलती चलती है । द्विवेदीजी की भाषा का एक पक्ष चटुलता है और दूसरा व्यावहारिकता । बीच-बीच में संस्कृत-तत्सम शब्दों के घटाटोप से वह अधिक अलंकृत हो गई है । भाषा की यह छटा रूप-रंग, उत्सव-शोभा प्राकृतिक दृश्य आदि के वर्णनों में विशेषतया देखी जा सकती है । उद्बुद्ध कल्पना की सीमित छटा में प्रयासों का वैभव अधिक आकर्षक दृष्टिगोचर होता है । यथास्थल प्रसंगों में विप्रलम्भ का समावेश लेखक की उस निरुपम-रुचि का परिचय देता है जिसमें सफलता का रंग उसे बिना नहीं रह सकता । चित्रांकन की सूक्ष्मता और वर्णन की मार्मिकता भाव-परिवर्तन के अनेक चित्रों से प्रकट होती है । यही चित्र लेखक के वर्णन-कौशल के प्रमाण हैं । नूतन विषय, नूतन काव्य नूतन कथा-शैली, उपन्यास में नूतन नाटकीयता, नूतन प्रसंग और नूतन भाषा-शैली—बाणभट्ट की आत्मकथा में सभी कुछ तो नूतन है । एक बाणभट्ट पुराना है तो क्या उसकी पुरातनता की आधार शिला पर भी सृष्टि की गई है उसमें नवबाणभट्ट नवचिन्तन और नवकल्पना है ।

# १८ कृति की विशेषताएँ

बाणभट्ट की आत्मकथा एक वर्णनप्रधान रचना है और वर्णनों का इतना प्राचुर्य है कि इसे वर्णन-कोश कहना अनुचित न होगा। प्रकृति, नगर, उत्सव, धर्म, संस्कार, कला, राजनीति आदि से सम्बन्धित वर्णन इतने अधिक हैं कि कई बार उनकी प्रचुरता में कथा का वास्तविक सूत्र खो जाता है फिर भी वर्णन पाठक के मन में ऊब पैदा करने वाले नहीं हैं। कथा के कोमल मधुर और मोहक स्पर्श ने उन्हें इतना भव्य बना दिया है कि मन उनमें रमे बिना नहीं रहता। इसके अतिरिक्त वर्णनों की एक विशेषता यह भी है कि वे उपयुक्त स्थान पाकर-हृदयंगम हो गये हैं। यह ठीक है कि वे संस्कृत ग्रन्थों की सम्पत्ति हैं, वे दीर्घकाय हैं वे कथा के सहज प्रवाह को रोक कर स्थित हैं फिर भी वे कथा में इस प्रकार व्यवस्थित हो गये हैं कि वे अपने-अपने स्थान की शोभा बढ़ा रहे हैं। उनकी स्थिति मे कोई परिवर्तन कथा-सौन्दर्य को बिगाड़े बिना नहीं किया जा सकता। वे जिन स्थानों पर व्यवस्थित हैं वे उनकी प्रकृति के अनुरूप हैं। उस स्थान का वातावरण उनके स्वभाव के अनुकूल है। वे वर्णन स्थिति और परिस्थिति को कहीं प्रस्तुत करते हैं कहीं सजाते हैं और कहीं उनकी व्याख्या करके उनके रहस्यों की व्याख्या और मीमांसा करते हैं।

इस रचना की दूसरी विशेषता नारी-पात्रों का प्राधान्य है। जिस प्रकार प्रमुख कथा अनेक वर्णनों और प्रसंगों के योग से पुष्ट एवं पीन दिखाई पड़ती है उसी प्रकार प्रमुख पात्र (बाण) का चरित्र अनेक नारी-पात्रों के संदर्भ में दीप्ति एवं कान्ति प्राप्त करता है। राज्यश्री की नगण्य पात्रता को छोड़कर प्रायः सभी प्रमुख नारी-पात्र कल्पित हैं। ऐसी बात नहीं है कि अनेक नारी-पात्रों का सम्पर्क केवल बाण से है, किन्तु प्रायः सभी नारियाँ प्रत्यक्षतः अथवा अप्रत्यक्षत बाण के चरित्र की उदारता और भास्वरता को प्रकट करने में अपना-अपना योग देती हैं। वे एक ओर तो बाण को दूसरे पुरुष पात्रों की तुलना में गौरव प्रदान करती हैं और दूसरी ओर नारी-जीवन के विविध दुर्बल एवं हीन पक्ष को पाठकों के सामने ला देती हैं। निपुणिका भट्टिनी और सुचरिता के अतिरिक्त चारुस्मिता का 'पार्ट' भी अपने पक्ष विपक्ष में बहुत कुछ अर्पित कर देता है।

शृंगार के प्रचुर उपकरण होते हुए भी रतिभाव कभी भी अनुभावों के मार्ग से अभिव्यक्त होता नहीं देखा जाता। भाव का उस समय तक पता नहीं चल सकता जब तक कि वह अनुभाव का मार्ग स्वीकार न करे। वाचिक और कायिक अनुभाव ही स्पष्ट-भाव-सूचना के माध्यम हैं। 'सात्त्विक' भाव की प्रामाणिक अभिव्यक्ति के लिए निर्विक

सिद्ध होता है। कभी-कभी तो 'सात्विक' भाव के सम्बन्ध में प्रबल भ्रम जाग्रत कर देता है। बाणभट्ट की आत्मकथा में निपुणिका और भट्टिनी के सात्विकों से कभी-कभी ऐसे ही भ्रम की स्थिति पैदा हो जाती है। भट्टिनी के सात्विक भाव में ऐसे भ्रम के लिए अवकाश देखिये —

"उनका गला रुँधा हुआ था, दृष्टि कातर थी, और करुण स्वेदधारा से आर्द्र थी। मुख में तब भी उठने की शक्ति नहीं थी। मैंने आँखें मूँद लीं और भट्टिनी की स्नेह मधुर मुखश्री का ध्यान करने लगा।" ऐसा ही एक उदाहरण निपुणिका के सम्बन्ध में देखिये—

"निपुणिका पर-कटे पक्षी की भाँति मेरे चरणों पर लोट गई। + + +। निपुणिका अपनी संज्ञाहीन अवस्था में भी कसकर मेरा पैर पकड़े रही। बड़ा कठोर बन्धन था वह। मैंने भट्टिनी को देखकर आत्मलज्जावश उठना चाहा पर उस बन्धन ने मेरी चेष्टा में बाधा दी।"

इसी प्रकार के उदाहरण बाण के सम्बन्ध में भी दिये जा सकते हैं। कहने का आशय यह है कि प्रेम को दिशा बदलने के लिए पर्याप्त अवसर मिलते हैं, किन्तु उसमें कलुष कभी नहीं आता। विश्लेषण और व्याख्या की किसी सीमा में 'आत्मकथा' का प्रेम वासित नहीं होता। जिस दिशा में हिन्दी-उपन्यास चल रहा है अथवा जो मार्ग अधिकांश हिन्दी उपन्यासकारों ने स्वीकार कर रखा है वह आत्मकथा के लेखक को स्वीकार नहीं है। आत्मकथा में प्रेम है किन्तु वासना से अनाविल है प्रेम-सम्बन्ध है किन्तु औदार्यमय है। सच तो यह है कि 'आत्मकथा' अपने मूल प्रवाह में 'उदात्त-प्रेम-कथा' है।

इसकी इतर विशेषता इसके स्वरूप की है। 'आत्मकथा' के प्रकाश में आते ही बहुत दिनों तक तो यही विवाद चलता रहा कि "यह 'आत्मकथा' नहीं है।' कुछ विद्वान् इसके कथामुख की वास्तविकता को या इसके आशय को न समझ कर इस कृति को 'बाणभट्ट' की कृति ही मानते रहे किन्तु पुनः पुनः चिन्तन और मनन करने पर विद्वानों की धारणा में परिवर्तन होने के लक्षण दिखाई देने लगे। इतने पर भी स्वरूप निर्णय के सम्बन्ध में सन्देह की स्थिति बनी ही रही। जैसे-जैसे कथामुख और उपसंहार के भावों की गहराई में बुद्धि ने उतरने का उपक्रम किया वैसे-वैसे इस कृति का स्वरूप अनावृत होने लगा। अब इसकी औपन्यासिकता सिद्ध हो चुकी है, किन्तु यह सामान्य उपन्यासों से भिन्न है। इसका आत्मकथात्मक रूप इसकी विशेषता नहीं है, इसकी विशेषता है इतिहास की नींव पर खड़ी हुई 'आत्मकथा', उस व्यक्ति की आत्मकथा जिसकी कोई कृति

अपनी पूर्णता का आभास नहीं कर सकते। इतिहास, आत्मकथा उपन्यास, प्रेम-कथा कल्पनालोक, कहानी आदि अनेक रूपों की सम्मिलित झाँकियाँ पाने के लिए इस कृति में पर्याप्त अवकाश है फिर भी यह सिद्ध है कि यह आत्मकथात्मक ऐतिहासिक उपन्यास है जिस पर रोमांस का गहरा रंग चढ़ा हुआ है।

आत्मकथा' में बाण-विषयक रूप भिन्न संस्कृत से भिन्न है। संस्कृत-साहित्य का बाण अपने चरित्र को उज्ज्वल रूप में व्यक्त नहीं कर सका है। जैसे ही वह हर्ष का राजकवि बनता है उसकी जीवनचर्या परिवर्तित हो जाती है, किन्तु आत्मकथा के बाण का अपटत्व अक्षिप्त ही रहता है प्रत्युत वह एक महान् कलाकार और महापुरुष के रूप में ही अपने चरित्र और स्वभाव को सिद्ध करता है। ऐसे अनेक स्थल आते हैं जहाँ इस सन्देह का अवसर मिलता है किन्तु इधर-उधर के आवरण की भूमिका पर आधा रित संदेह की बालुका-भित्ति सहसा ढह जाती है। यह बड़े विस्मय की बात है कि जो व्यक्ति इतना बड़ा कलाकार है जो अविवाहित है और जिसका यौवन—आकर्षक व्यक्तित्व, प्रतिपल परीक्षा-क्षण अर्पित करता है, वह आत्मकथा में इतना संयत संतुलित, उदार, सहृदय, प्रेमी और न जाने क्या-क्या एक ही साथ बना रहता है। उसके चरित्र में कोई धब्बा भी तो सिद्ध नहीं हो पाता है उसके प्रेमाचार में कहीं भी तो दुर्गन्ध नहीं आ पाती। बाण को यही चरित्र अर्पित करने के लिए लेखक का प्रयास हुआ है और उसमें वह पूर्णतः सफल हुआ है।

यों तो साहित्य की विशेषता कुतूहल की सृष्टि करना है, किन्तु प्रबन्ध रचनाओं में तो इस कुतूहल की अनुस्यूतता रहनी-ही चाहिये। जब तक रचना कुतूहल की सृष्टि और संचार को साधे रहती है तब तक उसकी सफलता अक्षुण्ण रहती है। बाणभट्ट की 'आत्मकथा' कुतूहल की अनेक परिस्थितियों से आपूर्ण है। बाण, निपुणिका और भट्टिनी का सम्बन्ध कुतूहल की धारा को बहाता हुआ भी अनेक परिस्थितियों में अतिरिक्त कुतूहल प्रस्तुत करता है। धार्मिक, सामाजिक और राजनीतिक परिस्थितियों के विविध पक्ष कुतूहल को नये-नये आकार देते दिखाई देते हैं। इसीलिए वर्णनों की प्रचुरता और पृथुलता में भी—कथांश से विप्रकृष्ट होकर भी पाठक की रुचि कुतूहल के अवलम्ब से जीवित एवं पुष्ट बनी रहती है।

जिस प्रकार आत्मकथा के प्रसंगों में कुतूहल प्रविष्ट है उसी प्रकार आत्मकथा के सामाजिक सांस्कृतिक राजनीतिक, और धार्मिक वातावरण में नारी-जीवन उपेक्षित या गर्हित ही रहा है। बहुत कम कलाकारों ने नारी के महत्त्व को समझा-समझाया है। आधुनिक युग में भारत के विविध आन्दोलनों में नारी ने जो योग दिया उसका सारा

जिक महत्व अविस्मरणीय है। उसके योग देते ही पुरुष को अपने अहंकार का खोखलापन प्रतीत हुआ और उसने यह महसूस किया कि समाज की गाड़ी नारी के सहयोग के बिना चल नहीं सकती है। इधर टाल्स्टाय के 'मानववादवाद' ने भारतीय विचार-धारा में एक क्रान्ति पैदा की और गांधी आदि नेताओं ने पश्चिम से प्रेरणा प्राप्त की। परिवर्तन की इस लहर का न तो सामना किया जा सकता था और न सामना करना कोई बुद्धिमत्ता की बात थी; अतएव मानववादवाद के अन्तर्गत में नारी के स्वरूप, महत्व और उसकी अनेक समस्याओं को भी निरखा-परखा गया। कुछ तो पुरुष ने नारी को समझने का प्रयत्न किया और कुछ उसने पुरुष को समझाया। बस फिर क्या था। नारी उठी उसने व्यक्ति का झंडा उठाया और पुरुष के साथ समानाधिकार का दावा करके वह अपनी समस्या को सुलझाती हुई देश की समस्या के हल खोजने में अपना योग देने लगी।

आचार्य द्विवेदी ने कुछ तो अपने स्वभाव के कारण कुछ नागरिक शालीनता के कारण और कुछ देश-काल की आवश्यकता के अनुरूप नारी को प्रकाश में लाने और उसके अन्दर की शक्ति को चमकाने की विलक्षण, किन्तु सफल चेष्टा की। लेखक ने पुरुष के वैराग्य की दुर्बलता बतलाते हुए जीवन-साधना में नारी के सहयोग को बड़े कौशल से सिद्ध किया। मध्यकाल में नारी के प्रति जो घृणा पैदा करदी गई थी उसे उन्मूलन करने में लेखक ने बहुत बड़ा साहित्यिक योग दिया।' इस योग की विशेषता यह थी कि दूसरे साहित्यकारों ने अधिकांशत नारी की दुर्बलता दयनीयता आदि को व्यक्त करना ही बस समझा किन्तु लेखक ने नारी के पावन स्वरूप और उसके महत्व पर भी प्रकाश डाला। इससे न केवल पाठक की करुणा उद्बुद्ध हुई वरन् नारी के प्रति उनकी श्रद्धा और आस्था भी जाग्रत हुई। नारी को काम-नीति का खिलौना न कहकर आचार्य द्विवेदी ने उसे अन्तर्योग बना दिया और नारी के शरीर में देव-मन्दिर की आस्था कर करने लगे। लेखक ने नारी में प्रेम के महान् देवता को प्रतिष्ठित करके आधुनिक लेखकों और साहित्यकारों को ही नहीं वरन् अपने पाठकों को जीवन की एक निगूढ़ निधि एक नई दिशा से अवगत कराया।

प्रायः यह कहा जाता है कि आधुनिक साहित्य में देश प्रेम की लहर कहीं-न-कहीं मिल ही जाती है। मैं इस उक्ति या सिद्धान्त से सहमत नहीं हूँ। न तो प्रत्येक रचना में देश-प्रेम मिलता है और न प्रत्येक रचयिता देश-प्रेमी होता है। इसके अतिरिक्त देश-प्रेमी होना एक बात है और देश प्रेम से ओतप्रोत रचना लिखना दूसरी बात है। दोनों में समय की अनिवार्यता सिद्ध नहीं होती है। फिर भी जो देश-प्रेमी साहित्यकार हैं उनकी कृतियों में देश-प्रेम का मिलना स्वाभाविक बात है।

साहित्य में देश-प्रेम किसी न किसी भाषा में पाया तो प्रत्येक युग में गया है किन्तु उसके स्वरूप में भेद मिलता है उसकी अभिव्यक्ति के प्रकार में भेद मिलता है। देश-प्रेम की नई झलक, देश-भक्ति की एक नई चेतना भारतेन्दु-काल में ही प्रकट हो गई थी, किन्तु समय की गति के साथ उस चेतना में विकास होता गया। जैसे-जैसे विदेशी सत्ता अपनी जड़े मजबूत करने के लिए भारतीय जनता को दुर्बल और असहाय बनाने का प्रयत्न करने लगी वैसे-वैसे चेतना को उद्दीपन और विकास मिलता चला गया। एक समय ऐसा आया कि देश के कर्णधारों ने विदेशी सत्ता से लोहा लेने का व्रत ले लिया। कांग्रेस ने आन्दोलन छेड़ दिया और असहयोग के साथ देश के कोने-कोने में प्रभावात्मक उद्बोध फैला दिया। देश के भू-भाग प्राकृतिक दृश्य तथा पुण्य साहित्यिक प्रेम बनने लग गये और प्राचीन भारत का गौरवमय इतिहास साहित्य के माध्यम से देश की जनता में जागृति और स्फूर्ति उद्वेलित करने लग गया। कहानियों, उपन्यासों निबन्धों और नाटकों के अतिरिक्त कविता ने जन-जागरण की दिशा में बड़ी दृढ़ता से कदम उठाया।

इस समय के साहित्य के भी दो रूप थे—क्रान्तिकारी साहित्य तथा उद्बोधन-कारी साहित्य। जिन साहित्यकारों ने अपने को देशार्पित कर दिया वे क्रान्तिकारी सर्जना में जुटे रहे और जो सन्तुलन के साथ देशप्रेम को जगाने और देश की परिस्थितियों का रूप-चित्रण सामने प्रस्तुत करने में लगे रहे वे वस्तुतः सृजनशील साहित्यकार थे। वे देश-प्रेम में निमग्न अवश्य थे किन्तु साहित्य से दूर जाकर नहीं। आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी ऐसे ही साहित्यकार हैं जो स्वतंत्रता से पूर्व देश-प्रेम की लहर को उद्वेलित करने के लिए लालायित थे और 'आत्मकथा' जैसी रचना के माध्यम से उन्होंने इतिहास की ओट लेकर वर्तमान आवश्यकताओं के अनुरूप सामग्री संकलित करने की प्रेरणा दी। देश पर संकट आने के समय देश के प्रत्येक नर-नारी का कर्तव्य उसके उद्धार के लिए जुट जाना है। वेतन-भोगी सेना के भरोसे देश को संकट के हाथों सौंप देना देश-प्रेम का कोई प्रमाण नहीं है। ऐसे समय बच्चे-बच्चे को देश की रक्षा के लिए प्रयत्नशील होना चाहिए। प्रत्येक व्यवसाय का आदमी देश की रक्षा के लिए उपयोगी बन सकता है। इस प्रकार 'आत्मकथा' के लेखक ने समाज की दृष्टि को बदलने का अपूर्व प्रयत्न किया।

स्वतंत्रता से पूर्व इस कृति के सृजन-काल में देश में सामन्तयुग की सभी दुर्बल-ताएँ उपस्थित थीं। सामन्तों के 'रावलों' में नारियों की दशा दयनीय थी। उनकी सेवक-सेविकाओं की दशा पर कठोरता भी आँसू बहाती थी। किसानों और श्रमिकों को सुख नहीं था। परिश्रम की भट्टी में तप-तप कर भी उनको भस्म का शीतलता नहीं मिल सकती थी।

सामन्तगण नारियों को अपहृत कर ले जाते थे और उनके सतीत्व को नष्ट

करने के लिए उन्हें मद्य-वासनाएँ दी जाती थीं। सामन्तों के रावलों में उनको बन्दी की भाँति रखकर उन पर कठोर प्रतिबन्ध रखा जाता था। अनेक उज्ज्वल चरित्र वाली कुल वधुएँ अपने सतीत्व को रक्षित करने के लिए विवश हो जाती थीं। न जाने कितनी भट्टिनियाँ सामन्तों के प्रासादों में कारा-भोग कर रही थीं, किन्तु निपुणिका और बाण के समान उदार और त्यागी नर-नारी बहुत कम दृष्टिगोचर होते थे। इन परिस्थितियों को सामने लाने तथा उनकी मुक्ति का उपाय सुझाने के प्रयासों ने 'बाणभट्ट की आत्मकथा' को एक अपूर्व कृति बना दिया है।

इन विशेषताओं के अतिरिक्त 'आत्मकथा' की एक विशेषता यह है कि इसे भारतीय ललितकलाओं की व्याख्या और उपयोगिता को प्रकट करने में अमोघ सफलता मिली है। कादम्बरी और हर्षचरित में कलाओं का जो रूप अनावृत किया था उसको बड़ी कुशलता से 'आत्मकथा' में उद्घाटित या रूपायित किया है। अतएव कलाओं के वैशिष्ट्य को सामने लाने और उनसे पाठक से परिचय कराने की दृष्टि से लेखक ने उनके रूप का पृथक्-पृथक् विश्लेषण किया है।

# उपसंहार

समग्र रचना पढ़ लेने पर पाठक बड़े उत्साह और चाव से यह कह सकता है कि 'बाणभट्ट की आत्मकथा' एक विलक्षण उपन्यास है किन्तु उसके सामने एक प्रश्न और भी तो आता है और वह यह कि यह कृति क्या नहीं है ? रोमांस, कहानी उपन्यास आत्मकथा इतिहास, काव्य, वर्णन, चरित्र-वर्णन आदि सभी का आस्वाद तो इसमें मिलता है। यह एक ऐसी प्रेम-कहानी है जिसमें 'प्रेम' ने अपनी आदर्श ऊँचाई का प्रति रम निर्वाह किया है यह एक ऐसा 'उपन्यास' है जिसमें आत्मकथा को कथा विस्मय-कारिणी है और यह एक ऐसा वर्णन-कोश है, जिसमें धर्म संस्कृति नीति और सामाजिक वातावरण ने ऐतिहासिक पृष्ठभूमि प्रस्तुत की है।

इसे 'रोमांटिक उपन्यास' या 'औपन्यासिक रोमांस' कहने में कोई आपत्ति की बात दिखाई नहीं देती है, किन्तु यह आंचलिक उपन्यास कदापि नहीं है। लेखक की अनेक अनुभूतियों का प्रसंग 'अ चल' क्षेत्र से होने के कारण उनमें आंचलिक मोह की मधुर अ गड़ाई का आभास मिल सकता है आंचलिकता की प्रवृत्ति नहीं है। प्रवृत्ति के रूप में आंचलिकता भ्रम से मुक्त नहीं है। आत्मकथा का लेखक इस प्रवृत्ति से सर्वथा मुक्त है। अनुभूतियों के तल में जितना आंचलिक वातावरण सुखद प्रसारित कर सकता था वहाँ उतना ही समाविष्ट हुआ है।

यह कृति 'व्यक्तिवाद' से असम्पृक्त है। कथानायक बाणभट्ट स्वतन्त्र प्रकृति का व्यक्ति होते हुए भी स्वेच्छाचारी नहीं है। स्वतन्त्रता से आदर्श सुरक्षित रह सकता है किन्तु स्वेच्छाचारिता से उसका विघटन हुए बिना नहीं रह सकता। 'व्यक्तिवाद' प्रायः स्वेच्छाचारिता की भूमि पर पल्लवित होता है। बाणभट्ट आदि किसी प्रमुख पात्र के चरित्र में स्वेच्छाचारिता की तनिक भी गंध नहीं है। मनोविज्ञान का भी पराठव इस कृति को मिला है यह 'व्यक्तिवाद' से कोसों दूर है।

कला के दो स्वरूप होते हैं—अभिव्यक्ति और प्रदर्शन। 'बाणभट्ट की आत्मकथा' कला का प्रदर्शन नहीं है अभिव्यक्ति मात्र है। वर्णनों में प्रदर्शन की गंध आ सकती है किन्तु वे कृति के नाम को सार्थक करने के लिए आवश्यक थे पाठकों का विश्वास प्राप्त करने के लिए भी अपेक्षित थे। 'आत्मकथा' की भूमिका में जिन तत्वों की आवश्यकता थी उनमें से 'वर्णन' भी थे। अतएव वर्णन वर्णन के लिए नहीं हैं अपनी उपयोगिता रखते हैं। शब्द-संचयन और वाक्य-विन्यास में भी आवश्यकता की ही प्रेरणा है।

'बाणभट्ट की आत्मकथा' एक सुन्दर साहित्यिक प्रयोग है किन्तु प्रयोगवादी रचना नहीं है। लेखक की प्रयोगात्मक प्रवृत्ति के पीछे जीवन के आदर्श और संस्कार हैं, ऐतिहासिक ख्यातियाँ और धार्मिक मान्यताएँ हैं, साहित्यिक आधार हैं तथा नवीनता के कलेवर में प्राचीनता के आग्रह की प्रमुखता है जिससे तथाकथित प्रयोगवाद समर्थित नहीं होता।

'बाणभट्ट की आत्मकथा' एक गद्य रचना है, फिर भी वह काव्य के अनेक गुणों से सम्पन्न है। जो रचना पाठक के अन्तर में उदात्त भावों की सृष्टि कर दे, पाठक के मन को तत्काल अपने वश में करले, वह गद्य होते हुए भी काव्य की अभिधा पाने का अधिकार रखती है। यथार्थ में उसे 'काव्य' भले ही न कहा जावे, किन्तु उसकी सम्मति की उपेक्षा नहीं की जा सकती। जिस प्रकार गद्य में काव्य के गुण हो सकते हैं उसी प्रकार पद्य में भी गद्य के सभी संस्कार हो सकते हैं। 'आत्मकथा' की भाषा गद्य है फिर भी काव्य-गुणों से सरस बनी हुई है। इस रचना के कितने ही वर्णनों को 'गद्य-काव्य' की कोटि में प्रस्तुत किया जा सकता है। एक उदाहरण देखिये—

'इस पृच्छा और जुगुप्सा के ऊपर को सुन्दर क्यों नहीं बना देती + + + + +++ करुणा के अश्रु से सिक्त मनोहर दृष्टि जो अन्तःकरण को मोहित कर डालता है— यही तो भुवनमोहिनी का रूप है।

ऐसे ही बहुत से उदाहरणों से 'आत्मकथा' को काव्य-गुण से सम्पन्न सिद्ध किया जा सकता है।

सामान्यतया यह माना जाता है कि वर्णनों की प्रचुरता किसी भी प्रबन्ध-रचना के कथा-प्रवाह को अवरुद्ध कर देती है। बाणभट्ट की आत्मकथा में भी वर्णनों का प्राचुर्य है। पाठक को लम्बी-लम्बी एक वर्णन से दूसरे वर्णन में प्रवेश करना पड़ता है किन्तु वर्णन-सरसता उसे ऊबने नहीं देती। बाणभट्ट की कृति सिद्ध करने के लिए कथा में बाण का सा वर्णन प्राचुर्य और शब्द-संचयन एवं संकलन आवश्यक था। इसलिए कृति की सफलता और नाम की सार्थकता में वर्णनों के योग का खुलासा कहा जा सकता है।

इसमें सन्देह नहीं है कि 'प्रेम' मानव जीवन का प्रमुख तत्त्व है। उसके अनेक रूप हैं—उज्ज्वल और कलुषित। प्रेम का जो रूप समाज के कल्याण का साधन हो वह उज्ज्वल एवं निर्मल होता है और जो समाज को पतनोन्मुख करता है वह विलासित या कलुषित होता है। आज प्रेम की धारा पर अनेक रचनाएँ अपना रूप सँवार रही हैं, किन्तु उन सबमें कल्याणकारी प्रेम कम है। अनेक रचनाएँ वासना की दुर्गन्ध से ओतप्रोत हैं। उनमें व्यक्ति-विशेष के प्रेम का उदात्त रूप विनिर्दिष्ट हो सकता है, किन्तु वह समाज का साध्य नहीं है। कलुषित प्रेम में समाज केवल पंक पाता है। उदात्त प्रेम व्यक्ति को मानव उर्ध्व हो सकता है किन्तु वह समाज के उद्धार का पथ नहीं है। संयम की सीमाओं में ही आदर्श का रूप निश्चित होता है। उसी में कल्याण की ज्योति मिलती है। बाणभट्ट की आत्मकथा में संयत और उदात्त प्रेम की प्रतिष्ठा की गई है। असंयत और विलासित प्रेम कथा के पात्रों में दृष्टिगत नहीं होता है। यदि वह किसी अंश में भी है तो पाठक को उसकी चिन्ता भी नहीं है। प्रेम के इस स्वरूप ने प्रेम-मर्यादा के इस आदर्श ने इस कृति को 'उपन्यास शिरोमणि तथा प्रेमोपन्यास' बना दिया है। युग के इस वातावरण में प्रवृत्ति और निवृत्ति का यह मणि-कांचन-योग साहित्य में दुर्लभ है।

# उपसंहार

समग्र रचना पढ़ लेने पर पाठक बड़े उत्साह और चाव से यह कह सकता है कि 'बाणभट्ट की आत्मकथा' एक विलक्षण उपन्यास है किन्तु उसके सामने एक प्रश्न और भी तो आता है और वह यह कि यह कृति क्या नहीं है? रोमांस, कहानी, उपन्यास आत्मकथा, इतिहास, काव्य, वर्णन, चरित्र-वर्णन आदि सभी का आस्वाद तो इसमें मिलता है। यह एक ऐसी प्रेम-कहानी है जिसमें 'प्रेम' ने अपनी आदर्श ऊँचाई का अविरल निर्वाह किया है यह एक ऐसा उपन्यास है जिसमें आत्मकथा की कथा विस्मयकारिणी है और यह एक ऐसा वर्णन-कोष है जिसमें धर्म संस्कृति नीति और सामाजिक वातावरण ने ऐतिहासिक पृष्ठभूमि प्राप्त की है।

इसे 'रोमांटिक उपन्यास' या 'औपन्यासिक रोमांस' कहने में कोई आपत्ति की बात दिखाई नहीं देती है किन्तु यह आंचलिक उपन्यास कदापि नहीं है। लेखक की अनेक अनुभूतियों का प्रसव 'अंचल' के गर्भ से होने के कारण उनमें आंचलिक मोह की मधुर अँगड़ाई का आभास मिल सकता है आंचलिकता की प्रवृत्ति नहीं है। प्रवृत्ति के रूप में आंचलिकता भय से मुक्त नहीं है। आत्मकथा का लेखक इस प्रवृत्ति से सर्वथा मुक्त है। अनुभूतियों के तल में जितना आंचलिक वातावरण सुगम प्रसारित कर सकता था वहाँ उतना ही समाविष्ट हुआ है।

यह कृति 'व्यक्तिवाद' से असम्पृक्त है। कथानायक बाणभट्ट स्वतन्त्र प्रकृति का व्यक्ति होते हुए भी स्वेच्छाचारी नहीं है। स्वतन्त्रता से आदर्श सुरक्षित रह सकता है किन्तु स्वेच्छाचारिता से उसका विगलन हुए बिना नहीं रह सकता। 'व्यक्तिवाद' प्रायः स्वेच्छाचारिता की भूमि पर पल्लवित होता है। बाणभट्ट आदि किसी प्रमुख पात्र के चरित्र में स्वेच्छाचारिता की तनिक भी गंध नहीं है। मनोविज्ञान का जो अध्ययन इस कृति को मिला है वह 'व्यक्तिवाद' से कोसों दूर है।

कला के दो स्वरूप होते हैं—अभिव्यक्ति और प्रदर्शन। 'बाणभट्ट की आत्मकथा' कला का प्रदर्शन नहीं है अभिव्यक्ति मात्र है। वर्णनों में प्रदर्शन की गंध आ सकती है किन्तु वे कृति के नाम को सार्थक करने के लिए आवश्यक थे, पाठकों का विश्वास प्राप्त करने के लिए वे अपेक्षित थे। 'आत्मकथा' की भूमिका में जिन तत्त्वों की आवश्यकता थी उनमें से 'वर्णन' भी थे। अतएव वर्णन, वर्णन के लिए नहीं हैं, अपनी उपयोगिता रखते हैं। शब्द-चयन और वाक्य-विन्यास में भी आवश्यकता की ही अपेक्षा है।

'बाणभट्ट की आत्मकथा' एक सुन्दर साहित्यिक प्रयोग है किन्तु प्रयोगवादी रचना नहीं है। लेखक की प्रयोगात्मक प्रवृत्ति के पीछे जीवन के आदर्श और संस्कार हैं, ऐतिहासिक ख्यातियाँ और दार्शनिक मान्यताएँ हैं, साहित्यिक आधार है तथा नवीनता के कलेवर में प्राचीनता के आग्रह की प्रमुखता है जिससे तथाकथित प्रयोगवाद समर्थित नहीं होता।

